रुचि को देख कर। लोक-रुचि को अपनाने की इसी वृति के कारण विद्यापति के अनेक पद लोक-जीवन में लोक-गीतों के रूप में व्याप्त हो गये हैं। त्यौहारों, उत्सवों और अन्य सांस्कृतिक कृत्यों के समय विद्यापति के गीतों को नर-नारी, मिथिला में ही नहीं, वरन् भोजपुर तथा पूर्वी उत्तर प्रदेश के कुछ भागों में भी गाते हैं। भोजपुरी तथा मैथिली लोक-गीतों के संग्रह में विद्यापति के गीत भी पाये जाते हैं। पदावली को पढ़कर ऐसा प्रतीत होता है कि विद्यापति ने शृंगार की प्रत्येक परिस्थिति का पर्यवेक्षण किया था। इस दृष्टि से भी उनके काव्य की आत्मा में स्वाभाविकता एवं नूतनता है।

**अवतारणा**

हिन्दी भाषा में भक्ति की अवतारणा वास्तव में रामानन्द से होती है। हिन्दी में उनके बहुत थोड़े पद मिले हैं, किन्तु साहित्यिक दृष्टि से उनका बड़ा मूल्य है। भक्ति को दक्षिण से उत्तर में लाने का श्रेय रामानन्द जी को ही था। रामानन्द ने भक्ति को सार्वजनिक रूप देकर उसमें स्त्रियों और अछूतों को भी स्थान दिया। रामभक्ति को महत्त्व भी इन्हीं महात्मा की उपासना-पद्धति में मिला। यद्यपि रामानन्द ने भक्ति का निरूपण संस्कृत भाषा में भी किया किन्तु उनके भक्ति-परक उपदेश लोक-भाषा में ही होते थे। भाषा के क्षेत्र में यह एक अपूर्व क्रान्ति थी।

रामानुज के उपास्य में राम और कृष्ण के अतिरिक्त विष्णु के अन्य अवतारों का भी समावेश हो गया था, किन्तु निम्बार्काचार्य की उपासना में राधा-कृष्ण की मान्यता हो जाने से विष्णु के अन्य अवतार, जिनमें से राम के सम्बन्ध में तो बहुत कुछ साहित्य तैयार हो चुका था, उपेक्षित से हो गये। रामानन्द ने राम की उपासना का प्रचार करके इस अभाव को दूर किया। १५वीं और १६वीं शती तक अयोध्या और मथुरा-वृन्दावन क्रमशः राम-भक्ति और कृष्ण-भक्ति के बड़े दृढ़ केन्द्र बन गए थे।

उस समय वैष्णव भक्ति ने राम और कृष्ण के सम्बन्ध से दो शाखाएँ प्रतिष्ठित कर ली थीं—राम-भक्ति-शाखा और कृष्ण-भक्ति-शाखा। इन दोनों में सगुण रूप ईश्वर की ही मान्यता थी किन्तु वैष्णवों की एक और शाखा भी थी जो निर्गुणशाखा के नाम से प्रसिद्ध हुई और जिसके प्रमुख प्रवर्तक कबीर थे। कुछ लोग कबीर को ज्ञानी कह कर उनकी भक्ति-भावना के अतिरेक की उपेक्षा कर देते हैं जिससे उनका सही मूल्यांकन नहीं हो पाता। वस्तुतः कबीर की साधना में भक्ति का प्राधान्य था। वे वैष्णव थे और नारदी भक्ति को मान्यता देते थे। 'दशधा के आगर' कह कर उन्होंने भक्ति को नवधा के रूप में, नहीं वरन् 'दशधा' के रूप में देखा और नारद के 'सा तु परमप्रेमरूपा' सूत्र को अपने शब्दों में प्रतिपादित किया। संत-परम्परा के प्रवर्तन का श्रेय रामानन्द या नामदेव (११३५ ई०) या और किसी को भले ही हो, किंतु उसको दृढ़ एवं प्रौढ़ बनाने का श्रेय तो निश्चित रूप से कबीर को ही है। इस परम्परा के संतों में प्रसिद्ध कबीर, रैदास, धर्मदास, भगोदास श्रुतिगोपाल, नानक, दादूदयाल, सुन्दरदास, मलूकदास और लालदास हैं। कहा जाता है कि इनमें से प्रायः लोग पढ़े-लिखे नहीं थे। फिर भी बहुश्रुत होने के नाते इनकी वाणियों में नपे-तुले सिद्धांत हैं। इन सन्तों और इनके शिष्यों ने अनेक पंथों का प्रवर्तन

किया, जिनमे से कबीर-पंथ, दादू-पंथ, नानक-पंथ, रामसनेही पंथ एवं लालदास-पंथ प्रमुख हैं। निरंजन-सम्प्रदाय अपना संबंध नाथो से भी जोड़ता हुआ राजस्थान में अन्य संत-पंथो से मिल बैठा।

यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि सन्तो मे कबीर का प्रमुख स्थान है। कबीर ने कुछ सुन कर, कुछ अनुभव करके और कुछ दोनो के मेल से जो कुछ कहा, वह तर्कसिद्ध था इसी से कबीर की वाणी में बौद्धिक तत्त्व का प्राधान्य लगता है किन्तु यह बात केवल सामाजिक क्षेत्र मे ही सही उतर सकती है, प्रेम या भक्ति के क्षेत्र मे उनकी वाणी भावनाप्रधान हो गयी है।

इसी से कभी-कभी यह निर्णय करना कठिन हो जाता है कि कबीर ज्ञानी थे या भक्त, किंतु जिन्होंने कबीर के पूर्ण व्यक्तित्व को उनकी वाणी से खोज निकाला है, वे उन्हे भक्त ही कहेंगे। यदि वे उन्हे संत भी कह देते हैं तो मुझे कोई आपत्ति नही है। कबीर का 'भक्त' उनके 'ज्ञानी' मे तिरोहित नही हो जाता। कबीर की भक्ति को समझने के लिए उनके दो रूपो को समझना आवश्यक है—एक तो उनका समाजगत रूप और दूसरा व्यक्तिगत। जब वे कोई बात समाज के सन्दर्भ से कहते हैं तो उनकी वाणी मे वस्तुपरकता रहती है, जो बुद्धि-क्षेत्र की चीज है; उसमे भक्ति को खोजना व्यर्थ है क्योकि भक्ति तो व्यक्ति की अपनी भावना है, वह व्यक्ति की अपनी साधना है। उसमें कबीर शत-प्रतिशत भावुक हैं। पूरे भक्त हैं —'राम मेरे दुल्हा मैं राम की बहुरिया'—कबीर की यह उक्ति भावना की कसौटी पर ही पूरी उतरती है, बुद्धि की कसौटी पर नही। यदि कबीर के पूर्ण रूप को नापा जाये तो वे गीता की 'तेषां ज्ञानी मम प्रिय.' उक्ति-निकष पर पूरे उतरते हैं, जो ज्ञानी भक्त का रूप है, ज्ञानी का नहीं। वस्तुतः भक्ति का ज्ञान के साथ कोई विरोध नही है। कबीर की भक्ति को भी उनके ज्ञान के साथ कोई असंगति नहीं है। वस्तु-लोक मे भी जहां वे सामाजिक अखंडता और एकता के स्वर में बोलते हैं, वे अल्लाह, राम, रहीम, केशव, कृष्ण आदि नामों मे अन्तर्हित एकता और प्रेम का आश्रय लेते हैं। अन्य संतों के लिए कबीर वाणी आदर्श रूप मे प्रस्तुत हुई है।

यह ठीक है कि संतो ने जो कुछ कहा है वह सब काव्य नही है किन्तु जितना काव्य है उसमे उसकी अपनी विशेषता है। उसकी सबसे बड़ी विशेषता यह है कि उसका आविर्भाव लोक-वाणी मे हुआ है जिस में अद्वैत वेदांत का कितना ही प्रभाव हो, कल्पनाओं का आकलन लोक-जीवन से किया गया है। संत लोग साधक थे अतएव उनकी साधना की कोई गंभीरता पाठक के लिए दुर्बोध भले ही बन गयी हो, अन्यथा अभिव्यक्ति बहुत सरल है। दोहा, पद, दोहा-चौपाई इन छन्दो का ही प्रायः प्रयोग इनकी वाणी में हुआ है। सुन्दरदास और अक्षर अनन्य की तो बात छोड़िये, जो पंडित एवं विद्वान थे। फिर भी वे प्रचलित छन्दो की ही मर्यादा मे रहे हैं। सन्तो ने उपमानो के क्षेत्र में प्रायः नवीनता दिखलायी है, इसलिए नहीं कि उनकी प्रदर्शन की रुचि थी वरन् इसलिए कि उनका विशेष ज्ञानभण्डार सामान्य जीवन में सामने आने वाली वस्तुओ और घटनाओ से सजा था। उन्होने प्रकृति का सहयोग लिया है किन्तु उतना ही जितना कि सामान्य जीवन मे उपयुक्त होता है। साहित्यकारों की सी सूक्ष्म दृष्टि उन्होने

प्रकृति के अन्तर में नहीं डाली और न उन्हें उसकी आवश्यकता ही थी। उनकी वाणी की सरलता का एक कारण यह भी है।

प्राय: सभी सन्तों ने एक व्यापक और अद्वैत सत्ता को ही सर्वत्र देखा है—अन्तर और बाहर की प्रत्येक झलक उसी की दिखाई दी है। जब उन्होंने भाव का सहारा लेकर उस अभेद सत्ता से अपना अभेद स्थापित किया है तभी वे रहस्यवादी दिखायी देने लगे हैं। अनुभूति जब भावों के माध्यम से अभिव्यक्ति प्राप्त करने का उपक्रम करती है तब सम्बन्ध-भावना का विलास सहज हो जाता है। संतों का रहस्यवाद भक्तिपरक ही नहीं है उसमें योग का भी बहुत अंश है। सिद्धों और नाथो से चली आनेवाली अभिव्यक्ति-परम्परा का प्रभाव कहीं-कहीं संत-वाणी पर भी दिखायी दे जाता है। संस्कृत साहित्य में दृष्टकूटों का प्रयोग होता था, किन्तु विद्यापति के कूट-पद संतों से बहुत दूर नहीं थे। नाथों ने भी कूटों का पिंड अभी छोड़ा नहीं था। उस परम्परा का अनुवर्तन अथवा सम्पर्क का प्रभाव संतों की वाणी में भी है। कबीर की उलटबाँसियाँ कूट-लोक की विहारिणी हैं। सन्तों पर योग का उतना ही प्रभाव है जितना उनकी साधना में उपयुक्त था। वे एक एवं अद्वितीय तत्त्व की सिद्धि के लिए प्रयत्नवान् थे और प्रेम को इन्होंने प्रधान पथ बनाया था। उस पर चलते हुए इन्होंने योग की पगडंडी का भी सहारा कभी-कभी ले लिया है किन्तु इससे उनका मौलिक मार्ग अदृष्ट नहीं हुआ।

संतों के पास आकर्षण की दो बड़ी चीजें थीं, एक तो साम्य-भावना और उसका प्रचार और दूसरी सिद्धियों की झलक। उनमें से पहली का ही स्थान प्रमुख था। उसी में उनकी अद्वैत-भक्ति संनिहित थी। दूसरी चीज को उन्होंने सिद्धों और नाथों की करामात की तरह तो प्रयुक्त नहीं किया था, फिर भी उसकी झाँकी दिखलाने के लोभ का वे संवरण नहीं कर सके। इससे सामान्य लोग उनके अनुयायी बन गये, किन्तु उनके लिए संतवाणी चाहे वह सिद्धांत रूप में कितनी ही प्रभावती रही हो, व्यवहार-पक्ष में आशा और तोष देने वाली सिद्ध नहीं हुई। संतों की भक्ति 'सारोपा' ही रही, उसको सगुणोपासना का सा व्यवहार-पक्ष नहीं मिला था। आरोपों की आवश्यकता ने, चाहे उसमें सूफियों के प्रेम-मार्ग का कितना ही अंश रहा हो, सगुणोपासना को परोक्षत: प्रेरणा दी।

संत-साधना में विरक्ति को बड़ा महत्त्व दिया गया है। किसी भी साधना में विरक्ति का कुछ न कुछ अंश तो आवश्यक हो जाता है अन्यथा मानसिक संकलन दुरूह हो जाता है। सगुण भक्तों ने भी विरक्ति या वैराग्य को भक्ति के साधनों में सम्मिलित किया है किन्तु उस सीमा तक कि वह संसार-मोह छुड़ाकर भक्त को ईश्वर में लगाती है। संतों की साधना में वह इतनी प्रखर बन गई है कि उसकी ग्राह्यता झलकने लगी है। व्यवहार-लोक की रँगीली अप्सरा, आशा विरक्ति की इस सीमा पर ठहरने के बजाय किनारा करने लगती है। संतों के वैराग्यपरक पद अब तक लोक का कंठहार बने हुए हैं और वे बूढ़े-टेढ़े, दीन-दुखी को अनायास ही मोहित भी कर लेते हैं और उनमें लोक-पीड़ा के अपहरण की शक्ति भी है, किंतु उतनी ही: जितनी कि सुनाने वाले के दुख में सुनने वाले के दुख के निवारण की क्षमता होती है।

हिन्दी का सन्त-साहित्य वाणियो के नाम से प्रकाशित हो चुका है। कबीरवाणी, दादूवाणी, रैदासवाणी, मलूकवाणी, चरणदास की वाणी, नानकवाणी (जो ग्रंथ साहब मे संकलित है), लालदास की वाणी आदि के रूप मे उनकी कृतियाँ मिलती हैं जिनके सबंध में देशी-विदेशी अनेक विद्वानो ने शोध-प्रबन्ध लिखे हैं, जो उनके मूल्य को सामने लाने में बड़े सहायक हुए हैं। यो तो सतो का प्रभाव देश भर मे दिखाई दे रहा है और देता रहा है किन्तु राजस्थान ने संत भक्तो के साथ जितनी सहानुभूति दिखलाई है उतनी शायद ही किसी प्रदेश ने दिखलाई होगी और इसका प्रमाण है अनेक संतों का यहाँ अब तक जीवित रहना।

हिन्दी-कविता मे ही नही सन्त-वाणी अन्य भाषाओं की कविता मे भी सुरक्षित है। गुजरात और महाराष्ट्र मे सन्त-वाणी का अमोघ मूल्य है। वहाँ के साहित्य में सन्तो का प्रमुख स्थान है। इसी प्रकार पंजाब आदि अन्य प्रान्तों मे भी सन्तो की वाणी समादृत एवं सुरक्षित है। इस युग मे—जनता के युग मे सन्तवाणी के मूल्य की अवहेलना नही की जा सकती। इस धर्मनिरपेक्ष शासन मे जनता का धर्म या सबका एक ही धर्म अधिक मंगलकर सिद्ध हो सकता है। चाहे उसमे मूर्ति-पूजा या अवतारवाद के लिए कोई सहानुभूति न हो। यदि कबीर आज होते तो महात्मा गाधी के व्यक्तित्व मे अपनी प्रतिच्छाया देखकर शायद गद्‌गद् हो उठते और अपने पंथ के अभिनव गठन को देखकर सिहर उठते। वियोगी हरि आदि की वाणी मे आज भी सन्त वाणी का मौलिक रूप तो दीख ही जाता है, भले ही उसकी अभिव्यक्ति बदल गयी हो, उसमे अधिक साहित्यिकता आ गयी हो। धारा भले ही मन्द पड़ गयी हो, किन्तु सन्त-काव्य का प्रवाह आज भी रुका नही है। सन्तो मे हिन्दू-मुसलमान दोनो जातियो के लोग सम्मिलित रहे हैं। कल्याण के सताक मे सन्त-परम्परा का अविरल प्रवाह देखा जा सकता है।

निर्गुण और निराकार के उपासको मे प्रेम-मार्गी सूफियो का प्रमुख स्थान है किन्तु भारतीय भक्ति-परम्परा से उनका कोई विशेष सम्बन्ध नही है। यदि है तो इतना ही कि सूफियो का प्रेम अद्वैतमूलक है अथवा इन्होने अलौकिक प्रेम को भारतीय कथाओ के माध्यम मे निरूपित करने का प्रयत्न किया है और उनकी वाणी भी भारतीय है। इस परम्परा में जो प्रेम की तीव्र मधुरता मिलती है उसको न केवल कबीर आदि कवियो ने ही स्वीकार किया है अपितु कृष्णाश्रयी शाखा के कवियो ने भी स्वीकार किया है। यदि इसे सहज स्वीकृति न भी कहिये तो भी 'संग' और वातावरण का प्रभाव तो स्पष्ट ही है।

कुछ आलोचको का ख्याल है कि कृष्णाश्रयी शाखा के कवियो पर प्रेम की मधुर तीव्रता ने अपनी जो छाप लगाई है वह सीधी सूफियो से नही आई है वरन् चैतन्य महाप्रभु के गौड़ी वैष्णवीय मार्ग के सम्बन्ध मे आयी है। इसमें सन्देह नहीं कि वल्लभाचार्य ने चैतन्य का प्रभाव स्वीकार किया है और बालकृष्ण की पुष्टिमार्गीय उपासना मे राधा की मान्यता एव उपासना का योग चैतन्य के सम्बन्ध से ही हुआ है, भले ही इस उपासना का स्रोत निम्बार्क का मत ही रहा हो। जो हो भारतीय भक्ति-मार्ग ने, जिसने प्रमुखतया

रामानुजाचार्य के समय से ही आन्दोलन का रूप ग्रहण किया, उस विदेशी प्रेम-मार्ग के प्रति जो सैकड़ों वर्ष पहले भारत की भूमि में बसना चाहता था, सहानुभूति प्रकट की, किन्तु केवल प्रेमासक्ति के क्षेत्र में जिसको नारदीय भक्ति में तेरह आसक्तियों में से एक माना है।

यहाँ कदाचित् यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि भारतीय भक्ति और सूफी-प्रेम में अन्तर इतना ही है कि भारतीय भक्त का आलम्बन प्रतिष्ठित है किंतु सूफी का आलम्बन निर्गुण होने से कल्पना-सिद्ध है। भारतीय भक्त लीला के माध्यम से रस लेता है और सूफी आरोप के द्वारा। पं० रामचन्द्र शुक्ल का मत है कि भक्ति की कृष्णाश्रयी शाखा सूफियों के प्रेम से प्रभावित तो हुई किंतु विकारमुक्त न रह सकी। उसने अश्लील विलासिता की प्रवृत्ति को जाग्रत किया, किंतु निर्गुण पंथ कामवासना ग्रस्त न हुआ। वह अविकृत रहा यह निस्सन्देह प्रशंसा की बात है।

सूफियों ने जिस साहित्य की सर्जना की उसका साहित्यिक मूल्य 'सन्त-वाणी' से कहीं अधिक है। इन कवियों ने ऐतिहासिक, लोक-प्रचलित या कल्पित कहानियों के द्वारा प्रेम-मार्ग के महत्त्व को प्रकट किया है। इनमें भारतीय भक्त की दृष्टि से कोई सार भले ही न हो, वह पद्धति और साधना चाहे न मिले, किन्तु काव्य-तत्त्व अवश्य है। प्रेम की पीड़ा की व्यंजना इतनी व्यापक और मार्मिक हुई है कि लोक-कथाओं में भरा हुआ प्रेम इस लोक से परे दिखाई पड़ता है। इन कहानियों को सूफियों ने पशु-पक्षियों या पेड़-पौधों से भी सम्बन्धित करके विश्व को एक प्रेम-सूत्र में आबद्ध कर दिया है। मनुष्य के घोर दुख पर वन के वृक्ष भी रोते हैं और पक्षी भी संदेश पहुँचाते हैं।

निर्गुण-भक्तों के समान सूफियों में खण्डन-मण्डन की प्रवृत्ति नहीं दिखाई देती क्योंकि वे समाज और समय के आलोचक नहीं थे। वे तो प्रेम के प्रचारक थे अतएव उनकी कृतियों में मनुष्य के हृदय को स्पर्श करने का ही प्रयत्न किया गया है, जिससे इनका प्रभाव हिन्दू और मुसलमान पर समान रूप से पड़ता है। सूफियों की भाषा भी निर्गुणियों की भाषा से भिन्न है। निर्गुण-सन्तों ने किसी एक बोली में अनेक बोलियों का पुट देकर उसे सबकी भाषा बनाने का प्रयत्न किया, किन्तु सूफियों ने केवल अवधी को ही मान्यता दी। इसके अतिरिक्त कबीर आदि की मुक्तक रचनाओं 'में जिस रहस्यवाद का आभास मिलता है, उसका आधार वे पारिभाषिक संज्ञाएँ हैं जो वेदान्त और हठयोग में निर्दिष्ट हैं। किन्तु सूफियों ने अपने प्रेम-प्रबन्धों के बीच-बीच में जिस रहस्यवाद का आभास दिया है वह स्वाभाविक और मर्मस्पर्शी है। उनके वे संकेत जो रहस्यमय परोक्ष की ओर हैं बड़े मधुर एवं हृदयग्राही हैं। सूफियों ने अपने भावात्मक रहस्यवाद में योगियों, रसायनियों और तान्त्रिकों के साधनात्मक रहस्यवाद का भी पुट देकर उसे उन लोगों के लिए मोहक बना दिया, यद्यपि उनकी अपनी ही साधना पद्धति थी।

यों तो भारत में अनेक सूफियों का आविर्भाव हुआ और उन्होंने अपने ढंग से कुछ-न-कुछ लिखा भी, किन्तु उन सबका साहित्यिक महत्त्व नहीं है। उनमें से प्रसिद्ध यही हैं—कुतबन, मंझन, जायसी, उसमान, शेखनबी, कासिमशाह और नूरमुहम्मद। इन्होंने क्रमशः ये ग्रंथ लिखे-मृगावती, मधुमालती, पद्मावत, चित्रावली, ज्ञानदीप, हंसजवाहिर और इन्द्रावती। जायसी ने

हिन्दी का संत-साहित्य वाणियों के नाम से प्रकाशित हो चुका है। कबीरवाणी, दादूवाणी, रैदासवाणी, मलूकवाणी, चरणदास की वाणी, नानकवाणी (जो ग्रंथ साहब में संकलित है), लालदास की वाणी आदि के रूप में उनकी कृतियाँ मिलती हैं जिनके सबंध में देशी-विदेशी अनेक विद्वानों ने शोध-प्रबन्ध लिखे हैं, जो उनके मूल्य को सामने लाने में बड़े सहायक हुए हैं। यों तो संतों का प्रभाव देश भर में दिखाई दे रहा है और देता रहा है किन्तु राजस्थान ने संत भक्तों के साथ जितनी सहानुभूति दिखलाई है उतनी शायद ही किसी प्रदेश ने दिखलाई होगी और इसका प्रमाण है अनेक संतों का यहाँ अब तक जीवित रहना।

हिन्दी-कविता में ही नहीं सन्त-वाणी अन्य भाषाओं की कविता में भी सुरक्षित है। गुजरात और महाराष्ट्र में सन्त-वाणी का अमोघ मूल्य है। वहाँ के साहित्य में सन्तों का प्रमुख स्थान है। इसी प्रकार पंजाब आदि अन्य प्रान्तों में भी सन्तों की वाणी समादृत एवं सुरक्षित है। इस युग में—जनता के युग में सन्तवाणी के मूल्य की अवहेलना नहीं की जा सकती। इस धर्मनिरपेक्ष शासन में जनता का धर्म या सबका एक ही धर्म अधिक मंगलकर सिद्ध हो सकता है। चाहे उसमें मूर्ति-पूजा या अवतारवाद के लिए कोई सहानुभूति न हो। यदि कबीर आज होते तो महात्मा गांधी के व्यक्तित्व में अपनी प्रतिच्छाया देखकर शायद गद्गद् हो उठते और अपने पंथ के अभिनव गठन को देखकर सिहर उठते। वियोगी हरि आदि की वाणी में आज भी संत वाणी का मौलिक रूप तो दीख ही जाता है, भले ही उसकी अभिव्यक्ति बदल गयी हो, उसमें अधिक साहित्यिकता आ गयी हो। धारा भले ही मन्द पड़ गयी हो, किन्तु सन्त-काव्य का प्रवाह आज भी रुका नहीं है। सन्तों में हिन्दू-मुसलमान दोनों जातियों के लोग सम्मिलित रहे हैं। कल्याण के संतांक में संत-परम्परा का अविरल प्रवाह देखा जा सकता है।

निर्गुण और निराकार के उपासकों में प्रेम-मार्गी सूफियों का प्रमुख स्थान है किन्तु भारतीय भक्ति-परम्परा में उनका कोई विशेष सम्बन्ध नहीं है। यदि है तो इतना ही कि सूफियों का प्रेम अद्वैतमूलक है अथवा इन्होंने अलौकिक प्रेम को भारतीय कथाओं के माध्यम से निरूपित करने का प्रयत्न किया है और उनकी वाणी भी भारतीय है। इस परम्परा में जो प्रेम की तीव्र मधुरता मिलती है उसको न केवल कबीर आदि कवियों ने ही स्वीकार किया है अपितु कृष्णाश्रयी शाखा के कवियों ने भी स्वीकार किया है। यदि इसे सहज स्वीकृति न भी कहिये तो भी 'संग' और वातावरण का प्रभाव तो स्पष्ट ही है।

कुछ आलोचकों का ख्याल है कि कृष्णाश्रयी शाखा के कवियों पर प्रेम की मधुर तीव्रता ने अपनी जो छाप लगाई है वह सीधी सूफियों से नहीं आई है वरन् चैतन्य महाप्रभु के गौडी वैष्णवीय मार्ग के सम्बन्ध से आयी है। इसमें सन्देह नहीं कि वल्लभाचार्य ने चैतन्य का प्रभाव स्वीकार किया है और बालकृष्ण की पुष्टिमार्गीय उपासना में राधा की मान्यता एवं उपासना का योग चैतन्य के सम्बन्ध से ही हुआ है, भले ही इस उपासना का स्रोत निम्बार्क का मत ही रहा हो। जो हो भारतीय भक्ति-मार्ग ने, जिसने प्रमुखतया

रामानुजाचार्य के समय से ही आन्दोलन का रूप ग्रहण किया, उस विदेशी प्रेम-मार्ग के प्रति जो सैकड़ों वर्ष पहले भारत की भूमि में बसना चाहता था, सहानुभूति प्रकट की, किन्तु केवल प्रेमासक्ति के क्षेत्र में जिसको नारदीय भक्ति में तेरह आसक्तियों में से एक माना है।

यहाँ कदाचित् यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि भारतीय भक्ति और सूफी-प्रेम में अन्तर इतना ही है कि भारतीय भक्त का आलम्बन प्रतिष्ठित है किंतु सूफी का आलम्बन निर्गुण होने से कल्पना-सिद्ध है। भारतीय भक्त लीला के माध्यम से रस लेता है और सूफी आरोप के द्वारा। पं० रामचन्द्र शुक्ल का मत है कि भक्ति की कृष्णाश्रयी शाखा सूफियों के प्रेम से प्रभावित तो हुई किंतु विकारमुक्त न रह सकी। उसने अश्लील विलासिता की प्रवृत्ति को जाग्रत किया, किंतु निर्गुण पंथ कामवासना ग्रस्त न हुआ। वह अविकृत रहा यह निस्सन्देह प्रशंसा की बात है।

सूफियों ने जिस साहित्य की सर्जना की उसका साहित्यिक मूल्य 'सन्त-वाणी' से कहीं अधिक है। इन कवियों ने ऐतिहासिक, लोक-प्रचलित या कल्पित कहानियों के द्वारा प्रेम-मार्ग के महत्व को प्रकट किया है। इनमें भारतीय भक्त की दृष्टि से कोई सार भले ही न हो, वह पद्धति और साधना चाहे न मिले, किन्तु काव्य-तत्त्व अवश्य है। प्रेम की पीड़ा की व्यंजना इतनी व्यापक और मार्मिक हुई है कि लोक-कथाओं में भरा हुआ प्रेम इस लोक से परे दिखाई पड़ता है। इन कहानियों को सूफियों ने पशु-पक्षियों या पेड़-पौधों से भी सम्बन्धित करके विश्व को एक प्रेम-सूत्र में आबद्ध कर दिया है। मनुष्य के घोर दुख पर वन के वृक्ष भी रोते हैं और पक्षी भी संदेश पहुँचाते हैं।

निर्गुण-भक्तों के समान सूफियों में खण्डन-मण्डन की प्रवृत्ति नहीं दिखाई देती क्योंकि वे समाज और समय के आलोचक नहीं थे। वे तो प्रेम के प्रचारक थे अतएव उनकी कृतियों में मनुष्य के हृदय को स्पर्श करने का ही प्रयत्न किया गया है, जिससे इनका प्रभाव हिन्दू और मुसलमान पर समान रूप से पड़ता है। सूफियों की भाषा भी निर्गुणियों की भाषा से भिन्न है। निर्गुण-सन्तों ने किसी एक बोली में अनेक बोलियों का पुट देकर उसे सबकी भाषा बनाने का प्रयत्न किया, किन्तु सूफियों ने केवल अवधी को ही मान्यता दी। इसके अतिरिक्त कबीर आदि की मुक्तक रचनाओं में जिस रहस्यवाद का आभास मिलता है, उसका आधार वे पारिभाषिक संज्ञाएँ हैं जो वेदान्त और हठयोग में निर्दिष्ट हैं। किन्तु सूफियों ने अपने प्रेम-प्रबन्धों के बीच-बीच में जिस रहस्यवाद का आभास दिया है वह स्वाभाविक और मर्मस्पर्शी है। उनके वे संकेत जो रहस्यमय परोक्ष की ओर हैं बड़े मधुर एवं हृदयग्राही हैं। सूफियों ने अपने भावात्मक रहस्यवाद में योगियों, रसायनियों और तान्त्रिकों के साधनात्मक रहस्यवाद का भी पुट देकर उसे उन लोगों के लिए मोहक बना दिया, यद्यपि उनकी अपनी ही साधना पद्धति थी।

यों तो भारत में अनेक सूफियों का आविर्भाव हुआ और उन्होंने अपने ढंग से कुछ-न-कुछ लिखा भी, किन्तु उन सबका साहित्यिक महत्व नहीं है। उनमें से प्रसिद्ध यही हैं—कुतबन, मंझन, जायसी, उसमान, शेखनबी, कासिमशाह और नूरमुहम्मद। इन्होंने क्रमशः ये ग्रंथ लिखे-मृगावती, मधुमालती, पद्मावत, चित्रावली, ज्ञानदीप, हंसजवाहिर और इन्द्रावती। जायसी ने

'अखरावट' और 'आखिरी कलाम' नामक रचनाएँ भी लिखी, किन्तु उनमें पद्मावत की सी साहित्यिकता नहीं है। न तो वे प्रबन्ध रचनाएँ हैं और न उनमें वह सरसता ही है। उनमें सैद्धांतिक निरूपण ही प्रधान है। इन सब कवियों मे जायसी का साहित्यिक मान बहुत ऊँचा है, किन्तु नूरमुहम्मद भी एक दृष्टि से अधिक महत्वपूर्ण दीख पड़ता है और वह है भाषा के प्रति सूफियों की भावना। इसीलिए नूरमुहम्मद की इन्द्रावती से भी अधिक महत्वपूर्ण है उसकी 'अनुराग-बांसुरी' जिसकी भाषा अन्य कई सूफी रचनाओं से अधिक मार्जित है। इसी से भाषा के प्रति सूफियों की वृत्ति का अनुमान कर सकते हैं। 'अनुराग-बासुरी' के प्रारम्भ मे दी हुई नूर मुहम्मद की ये पंक्तियाँ आलोचक को पर्याप्त नूर (प्रकाश) देती हैं—

जानत है वह सिरजनहारा। जो किछु है मन मरम हमारा।
मन इस्लाम मिसिकलैं माजेउँ। दीन जेवरी करकस भाँजेउँ।
जहँ रसूल अल्लाह पियारा। उम्मत को मुक्तावन हारा।
तहाँ दूसरो कैसे भावै। जच्छ असुर सुर काज न आवै।

इन पंक्तियों मे तीन बातें प्रगट होती हैं—(१) दीन (धर्म) के प्रति इन कवियों का आग्रह, (२) नूर मुहम्मद के समय (१७५० ई० के लगभग) हिन्दी-उर्दू का प्रश्न। (३) उस समय तक साहित्य में उर्दू का कोई स्थान न होना। तीसरी बात का आभास स्पष्टत नूर मुहम्मद की इन पंक्तियों से मिलता है—

कामयाब कहँ कौन जगावा। फिर हिन्दी भासा पर आवा।
छाँड़ि फारसी कन्द न बातैं। अरुभाना हिन्दी रस-बातैं।

आलोचकों का यह कहना कि सूफी लोगों ने सन्तों (निर्गुण सन्तों) की भाँति देश को एकता के सूत्र मे बाँधने के प्रयत्न किये, इसे मैं स्वीकार करता हूँ किन्तु सन्तों और सूफियों के प्रयत्नों मे आकाश-पाताल का अन्तर रहा। सन्तों ने धार्मिक सारग्राहिता के आधार पर एकत्व को प्रेरित किया। इन्होंने राजा-रानियों की कथाओं को लेकर उनमें अपने सिद्धांतों के प्राण पिरोकर उनका जो कलेवर तैयार किया और साथ ही योगियों, रसायनियों और तान्त्रिकों की साधना के मूल्यांशों का पुट देकर जो चीज तैयार की उसमें कवियों की आकर्षण की भावना अवश्य निहित थी।

राजा-रानियों की कहानियाँ ही भारतीयों को अधिक आकर्षण दे सकती थीं तथा जहाँ पर अपने धर्म के प्रचार में सरलता हो सकती थी वह था पूर्वी भारत, जहाँ भारतीय धर्म या सांस्कृतिक दृष्टिकोण शिथिल ही नहीं खंडित हो रहा था। तान्त्रिकों, रसायनियों और योगियों के अतिरिक्त शाक्तों की डेढ़ चावल की अपनी-अपनी खिचड़ी पक रही थी। लोग भ्रान्त थे और जनता मे आस्था और विश्वास की दुर्बलता थी। यद्यपि इस दुर्बलता का अभाव तो उत्तर या दक्षिण मे भी नहीं था, फिर भी उनका सांस्कृतिक दृष्टिकोण अधिक विच्छृंखल नहीं था क्योंकि बौद्ध धर्म की विकृतियों ने पूर्वी भारत को जितना आक्रांत कर रखा था उतना भारत के अन्य भागों को नहीं किया था। इस कारण सूफियों को अपने धर्म के प्रचार का सर्वाधिक अवसर

और सौकर्य इसी भाग में था। यही कारण प्रतीत होता है कि सूफियों ने प्रायः अवधी को जो इस भू-भाग में भली भाँति समझी और बोली जाती थी, अपनाया।

इस प्रकार जहाँ सन्तों में हिन्दू-मुसलमान दोनों जाति के लोग हो गये हैं, वहाँ सूफियों में अधिकांशतः मुसलमान ही हुए हैं। कदाचित् दो-एक ही हिन्दू नाम सूफियों में सुनायी पड़ते हैं। उनमें से कहा जाता है कि एक तो कोई पंजाब के सूरदास थे जिन्होंने प्रेम-प्रबन्ध लिखने का प्रयत्न किया किन्तु वे साहित्यिक दृष्टि से ही नहीं वरन् सूफियों की प्रचारात्मक दृष्टि से भी असफल सिद्ध हुए। अश्लीलता ने उनके काव्य और धार्मिक दृष्टिकोण को दबोच डाला। अतएव सूफियों के प्रयत्न एक ही दिशा में हुए, विशेष स्थिति के काम को प्राप्त करने के लिए हुए, और विशेष लक्ष्य के निमित्त हुए।

वस्तुतः सन्त लोग लोक-संग्रह चाहते थे और सूफी लोग मत-प्रचार। यद्यपि दोनों ने लोक-भाषाओं को अपनाया, किन्तु सूफियों की भाषा क्षेत्रीय परिमिति में आबद्ध रही और सन्तों की भाषा अनेक शब्दों और रूपों के मेल से अन्तःप्रान्तीय भाषा के लक्ष्य की ओर प्रयत्नशील रही। सन्तो और सूफियों में कुछ आदान-प्रदान भी रहा। जिस प्रकार सन्तों ने सूफियों के प्रेम की तीव्रता को अपनाया, उसी प्रकार सूफियों ने सन्तों के अहिंसा तत्त्व को भी अपनाया।

सन्त-सम्प्रदाय में भक्ति की जो धारा प्रवाहित हुई उसने राम और कृष्ण में कोई भेद नहीं देखा। भक्ति की यह धारा सारे देश में बहती रही, किन्तु इसी धारा के समानान्तर एक सगुण भक्ति-धारा भी प्रवाहित हुई जिसका निकटतम स्रोत रामानुजाचार्य में दृष्टिगोचर होता है। भक्ति की इस धारा को देश में अनेक आचार्यों ने फैलाया। उनका उल्लेख पहले किया जा चुका है, किन्तु इस धारा को उत्तर में लाने का श्रेय महात्मा रामानन्द और वल्लभाचार्य को है। इन दो आचार्यों के सम्पर्क से वैष्णव भक्ति-धारा दो शाखाओं में विभक्त हो गई—एक रामभक्ति-शाखा के रूप में बही और दूसरी कृष्ण-भक्ति-शाखा के रूप में।

राम-भक्ति को हिन्दी-भाषा की भूमिका पर उतारने का प्रमुख श्रेय महात्मा तुलसीदास को है। भाषा-साहित्य की अनेक शैलियों में उनकी भक्ति-भावना अवतीर्ण हुई। वैसे तो तुलसी की सभी रचनाएँ अपनी-अपनी विशेषता रखती हैं, किन्तु रामचरितमानस तथा विनयपत्रिका का अधिक महत्त्व है। तुलसीदास की सगुण भक्ति मर्यादावाद की मुद्रा से मुद्रित है, मानों उन्होंने अनियन्त्रित मनोवेगों पर प्रतिबन्ध लगा दिया था। समाज के मानस के प्रशिक्षण के लिए रामचरितमानस मानों एक शास्त्र है। इनकी अन्य रचनाओं में भी भक्ति-चित्रण ने अश्लीलता की सीमा का स्पर्श कभी नहीं किया। इसका कारण यह है कि इनका चारित्रिक आदर्श राम में निहित है। उस आदर्श-चरित्र के चारों ओर जो वातावरण होना चाहिये अन्य चरित्रों में उसी में योग देने का प्रयत्न परिलक्षित होता है। इसी के साथ-साथ प्रतीपाचरण के परिशोध का प्रयत्न भी स्पष्ट है।

जो हो, तुलसीदास का भक्ति-आदर्श आर्य-मर्यादाओं का प्रतीक है। इस आदर्श को तुलसीदास ने न तो भाव की, और न चरित्र ही की, किसी भूमि पर स्खलित होने दिया है। उनकी भक्ति ने कला को जो सहयोग दिया है वह साहित्य की एक विलक्षण उपलब्धि है।

तुलसीदास ने भक्ति की महिमा और साहित्य की गरिमा, दोनो की एक ही साथ रक्षा की है। यद्यपि तुलसीदास सगुणोपासक है किंतु वे निर्गुण ब्रह्म को भी भुला नही देते हैं। जबकि निर्गुणोपासकों ने केवल नाम को ही महत्त्व दिया है तुलसीदास नाम और रूप दोनो को महत्त्व देते हैं। वे उनको ईश्वर की उपाधि मानते हैं। इनमे से किसको बड़ा और छोटा कहा जाये, यह निर्णय दुष्कर ही नही असंभव है,—

नाम रूप दुइ ईस उपाधी।
× × × ×
को बड़ छोट कहत अपराधू॥

फिर भी वे नाम के संबध मे इतना कह कर उसका उत्कर्ष व्यक्त करने का प्रयत्न करते हैं—

देखिअहि रूप नाम आधीना। रूप-ज्ञान नहि नाम बिहीना॥
रूप बिसेष नाम बिनुजाने। करतल-गत न परहिं पहिचाने॥
सुमिरिअ नाम रूप बिनु देखे। आवत हृदय सनेह बिसेखे॥

तुलसीदास का महत्त्व न केवल उनके भक्त और साहित्यकार होने के कारण है, वरन भारतीय संस्कृति के व्याख्याता होने के कारण है। तुलसीदास के प्रमुख पात्र भारतीयता के— आर्य-संस्कृति के मनोहर दीपक हैं। यदि विनयपत्रिका प्रमुखतः भक्ति और साहित्य की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है तो रामचरितमानस संस्कृति के लिए भी महत्त्वपूर्ण है। भक्ति और संस्कृति के पुट के साथ तुलसीदास की शिल्पकारिता ने इस ग्रन्थ को हिंदी साहित्य में जो गौरव प्रदान किया उसे विश्व जानता है। इस ग्रन्थ की रचना करके तुलसीदास ने राम-काव्य के विकास के आगे 'इत्यलम्' की मानो मुद्रा लगा दी।

हिन्दी-जगत् को कृष्ण-भक्ति की प्रमुख प्रेरणा श्री वल्लभाचार्यजी की वाणी से मिली। यद्यपि वल्लभाचार्य की कीर्ति उनके आचार्यत्व पर ही आधारित है, किन्तु कृष्ण-भक्तों को भाषा में भक्ति-काव्य के प्रणयन की प्रेरणा का श्रेय प्रमुखतः उन्ही को मिला है। अष्टछाप के कवियों को दिशा दिखलाने का काम तो उन्होंने किया ही, साथ ही ब्रजभाषा के भक्ति-काव्य को उद्बुद्ध करने मे भी उनके सम्प्रदाय का महत्त्व भुलाया नहीं जा सकता। यो तो कृष्ण-काव्य के विकास में वल्लभ के अतिरिक्त अन्य आचार्यों को भी श्रेय प्राप्त होना चाहिये, किन्तु प्रमुख श्रेय वल्लभाचार्य को ही मिलना चाहिये। वास्तव मे हिन्दी-कृष्ण-भक्ति शाखा ने इन्हीं के सम्प्रदाय से बहुत कुछ लिया। वल्लभ के साथ चैतन्य महाप्रभु की भक्ति-भावना भी हिन्दी-काव्य लोक में अपने मधुर पद-चिह्न छोड़ गई है। माधुर्य भावना के विकास मे चाहे श्रेय के भागी निम्बार्कादि भी हो जायें, किन्तु हिन्दी-कविता की मधुरा-भक्ति-शाखा पर चैतन्य के प्रभाव की प्रमुखता ही दृष्टिगोचर होती है।

कहने की आवश्यकता नही कि कृष्णाश्रयी भक्ति-शाखा का विकास हृदय के जीवन की दिशा में बडे वेग और विस्तार से होता चला गया, किन्तु जीवन के नैतिक पक्ष पर उससे जो आघात हुआ उसे भारतीय संस्कृति का इतिहास भुला नही सकता। भागवत पुराण ने भक्ति

का जो धरातल तैयार किया था उसमें कुछ लोकतत्त्वों का समावेश हो गया था। इन तत्त्वों का समावेश आभीर-संस्कृति के सम्पर्क से हुआ था। आभीरों के उत्कर्ष के साथ साथ इन तत्त्वों का विकास भी होता चला गया और बाद में ये तत्त्व भक्ति के प्रधान अंग बन बैठे। भक्ति का द्वार सबके लिए खुला था। जैसे-जैसे भक्ति लोक-धारा की ऊबड़-खाबड़ भूमि पर प्रवाहित होती गई उसमें लोक-भावना की ऊबड़-खाबड़ तरंगें मिलती चली गईं। भाव-भूमि पर जिस कौरूप्य का नृत्य हुआ उसके चित्र देशवासियों की दशा में दृष्टिगोचर हो सकते हैं।

कृष्ण-भक्ति भावभूमि के जिन-जिन स्तरों पर प्रवाहित हुई उनमें मुक्तक-काव्य के लिए पर्याप्त अवकाश था, किन्तु उस भूमि पर बड़े बड़े प्रबन्धों की नीव के लिए गुंजाइश नहीं थी। प्रबन्ध-काव्य का जो स्वरूप साहित्य-शास्त्र ने अपना रखा था उस पर उतरने के लिए भाव-भूमि को बदलना अनिवार्य था, किन्तु वह कोई सरल काम नहीं था, क्योंकि वे भाव लोक-मानस की निगूढ़ सम्पत्ति बन गये थे। इसीलिए प्रबन्ध की दिशा में कृष्ण-भक्त कवियों के प्रयत्न बहुत कम हुए और जो हुए वे प्राचीन धरा पर ही प्रतिष्ठित रहे। इसका परिणाम यह हुआ कि कृष्ण-काव्य-परम्परा अबाध गति से आगे बढ़ती गई और उसने लोक-मानस को इतना अभिभूत कर लिया कि राम-भक्ति-काव्य के लिए उसमें बहुत कम गुंजाइश रह गई।

इसके विपरीत रामकाव्य मर्यादित भावों के अतिक्रमण का साहस न कर सका क्योंकि राम के व्यक्तित्व के साथ चरित्र-विकास की गुंजाइश तो थी, किन्तु हर तरह की भावोर्मियों के तरंगित होने के लिए कोई वातावरण नहीं बन सकता था। इसका परिणाम यह हुआ कि जो कुछ तुलसीदास ने कहा, वही उनके परवर्ती कवियों का पथ बना। उस दिशा में हेर-फेर के लिए जो भूमिकाएँ खोजी गईं, उनका प्रभाव नगण्य होने से, उपेक्षित ही रहीं। इसके अतिरिक्त रामचरितमानस में भाव और कला, दोनों को जो सुयोग प्राप्त हुआ, बाद के काव्य में उसकी होड़ नहीं की जा सकी। होड़ का फल रामचन्द्रिका में स्पष्ट है। इसका एक कारण तो यह था कि ऐसी पूर्ण कृति का अनुसरण या अनुवर्तन अनुकृतिकार की समस्या थी, दूसरे उसमें ऐसी विशेषताओं का विनिवेश था जिनका घटाना-बढ़ाना उद्‌बुद्ध चेतना पर एक व्याघात ही सिद्ध होता।

आगे चल कर कृष्ण-भक्ति कुछ और साम्प्रदायिक शाखाओं में विभक्त हो गयी। वह मुसलमानों के कुछ प्रेम-तत्त्वों से भी प्रभावित हुई और उसने मुसलमानों को प्रभावित भी किया। यों तो कबीर आदि के समय में ही भक्ति पर सूफियों का प्रभाव झलकने लगा था किन्तु बाद में तो उसमें कुछ और ही रंग बढ़ता चलता गया। हिन्दी-भक्ति-रचनाएँ विरह की तीव्रता को फारसी ढंग की अन्योक्तियों में व्यक्त करने लगीं। विरही के भावों में फना की भावना प्रबल रूप धारण करने लगी। भारतीय भक्ति में जो चेतनात्मक आकर्षण था वह अब प्रायः जड़तात्मक आवेगों में डूबने लगा। इस प्रभाव के दो रूप थे—एक भावनात्मक था और दूसरा अभिव्यंजनात्मक।

यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि भागवत के बाद के प्रायः सभी सम्प्रदायों ने कृष्ण को वात्सल्य और शृंगार के आलंबन के रूप में ही स्वीकार किया। उनको गोपीवल्लभ और

यशोदानन्दन विशेष आकर्षक प्रतीत हुए। उनकी प्रेममूर्ति उन्हे अधिक प्रार्थनीय दीख पड़ी। यद्यपि कृष्ण का अवतार अधर्म के विनाश और धर्म के उत्थान के लिए ही हुआ माना जाता है किन्तु उनकी उस धर्ममूर्ति में उनका आकर्षण नही रह गया था जितना प्रेममूर्ति में। इस मूर्ति के प्रति भारतीय भक्तों का जो आकर्षण बढा उसके कारण को इतिहास में खोजना अनुचित न होगा। गोपाल, गोपीश, गोपीवल्लभ, राधावल्लभ, यशोदानन्दन, नदनन्दन आदि नाम केवल विष्णुसहस्रनाम की संख्यापूर्ति करने के लिए नही है, वरन् वे सामाजिक इतिहास की भूमि पर भक्ति के विकास को खोजने की प्रेरणा देते हैं। राधा और कृष्ण का सम्बन्ध अथवा उनकी प्रेम-लीलाएँ भारतीय सस्कृति के विकास के इतिहास के अध्याय को सामने लाने में सहायक होती है। उक्त लीलाओ को आभीर-सस्कृति के रगमच पर देखना ही अधिक उपयुक्त होगा।

आज आर्य-संस्कृति का जो रूप दृष्टिगोचर हो रहा है उसको विकास की एक धारा के रूप में ही देखना चाहिये क्योकि उसका वह मौलिक रूप जो ऋग्वेद में मिलता है, अब इतना मिश्रित हो गया है कि उसको पहचानना सरल काम नहीं है। जिस प्रकार शकादि की सस्कृति धर्म-सस्कृति में विलीन हो गई, उसी प्रकार आभीर और गुर्जर सस्कृति भी। इन संस्कृतियो में आदान-प्रदान की बडी क्षमता रही होगी अन्यथा यह समन्वय दिखाई न देता। मैं समझता हूँ 'प्रेममूर्ति' कृष्ण और राधा आभीर संस्कृति के महत्वपूर्ण उपादान हैं। इसी तत्त्व के कारण भारतीय भक्ति अपने अस्तित्व को बनाये हुए है अन्यथा सूफी-प्रेम की तीव्रता के साथ-साथ वह सूफी मत मे डूब गई होती।

हाँ तो, भक्ति मे जो शाखा-प्रशाखाएँ दृष्टिगोचर होती हैं वे १७वी शती के अवसान तक का इतिहास प्रस्तुत करती है। फिर तो भक्ति-धारा की प्रगति रुक गई। उनमें टूट-फूट और पिष्ट-पेषण प्रारम्भ हो गया। जनता के हृदय मे भक्ति का कितना ही प्रभाव रहा हो, लेखनी पर भक्ति का प्रभाव शिथिल पड गया था। रीतिकालीन प्रवृत्तियो ने लेखनी की दिशा बदल दी थी। इस समय मे पूर्व राजनीतिक परतंत्रता के होते हुए भी जन-मन स्वतन्त्र था, किन्तु इस समय मानसिक परतंत्रता का बोलबाला होने से काव्य-रुचि एकदेशीय हो गई थी। यह कहना अनर्गल न होगा कि कवि लोग एक विशेष दिशा पकड कर खूब बढे, किन्तु उनकी वह गति चक्राकार थी, जिसमें प्राय. गतानुगतिकता ही प्रवृत्ति बन गई थी। इस प्रवृत्ति के निर्माण मे युग-परिस्थितियो का योग भी था। इस युग के बाद भी भक्ति अपनी पूर्व दिशा साहित्य मे न पा सकी। अंग्रेजों की राजनीतिक चालो, तथा पश्चिमी वादो के झोको से भारतीय साहित्य की सरसता को बडा आघात पहुँचा और वह निरन्तर क्षीण होती चली गई। वैज्ञानिकता तथा भौतिकता ने भक्ति को बडा धक्का दिया। मार्क्स के भौतिक अर्थवाद तथा फ्रायड के यौनवाद से भी उसको बडा आघात ही मिला, और साहित्यिक आदर्श घुट कर विक्षिप्त होने लगा।

यह सब होते हुए भी जिस प्रकार रीतिकाल में भक्ति के प्राण नष्ट नही हुए उसी प्रकार आधुनिक काल मे भी बिल्कुल नष्ट नही हुए। धर्मनिरपेक्ष राष्ट्रवाद तथा समाजवाद के वन में भी भक्ति की वाटिका मे कुछ सुमन तो खिल कर ही रहे, इसीलिए हम देखते हैं कि राष्ट्रवाद के

प्रचारक हो कर भी मैथिलीशरण गुप्त भक्ति के आधुनिक उन्नायकों में प्रशस्त रहे। 'उद्धवशतक' 'भ्रमरदूत' आदि ब्रजभाषा की आधुनिक रचनाएँ तो भारतेन्दु बाबू की आधुनिक भक्ति-धारा को आगे बढ़ाने में पहले ही योग दे चुकी थीं। निराला के कुछ गीतों में भी भक्ति का स्वर मुखरित हुआ, चाहे वह रहस्यवादी परंपरा में ही क्यों न हुआ हो। 'पार्वती' खड़ीबोली में मैथिलीशरण की भक्ति-परंपरा को आगे बढ़ा कर भक्ति के भविष्य को संकेतित कर रही है।

प्रयोगवाद के भविष्य का भक्ति के भविष्य के साथ क्या समझौता होगा, इस संबंध में कुछ कहना कठिन है, किन्तु प्रयोगवाद के रुख से प्रतीत तो यह हो रहा है कि आसार कुछ अधिक अच्छे नहीं हैं।

आधुनिक कविता में भी भक्ति के सिद्धान्तों और स्वरूपों में कुछ भेद नहीं आया है।

स्वरूप

जो सिद्धान्त या भक्ति का जो स्वरूप संस्कृत साहित्य में मिलता था वही कुछ थोड़े विकास-चिह्नों के साथ मध्यकालीन हिन्दी साहित्य में मिलता रहा और जो कुछ मध्यकालीन हिंदी-साहित्य में मिला, आधुनिक साहित्य में उसका व्यतिक्रम नहीं मिलता। अतएव मध्यकालीन हिन्दी-साहित्य के आधार पर भक्ति के स्वरूप और सिद्धान्तों का परिचय दे देना उपयुक्त ही होगा।



यशोदानन्दन विशेष आकर्षक प्रतीत हुए। उनकी प्रेममूर्ति उन्हे अधिक आराधनीय दीख पड़ी। यद्यपि कृष्ण का अवतार अधर्म के विनाश और धर्म के उत्थान के लिए ही हुआ माना जाता है किन्तु उनकी उस धर्ममूर्ति में उनका आकर्षण नही रह गया था जितना प्रेममूर्ति में। इस मूर्ति के प्रति भारतीय भक्तो का जो आकर्षण बढ़ा उसके कारण को इतिहास में खोजना अनुचित न होगा। गोपाल, गोपीश, गोपीवल्लभ, राधावल्लभ, यशोदानन्दन, नदनन्दन आदि नाम केवल विष्णुसहस्रनाम की सख्यापूर्ति करने के लिए नही है, वरन् वे सामाजिक इतिहास की भूमि पर भक्ति के विकास को खोजने की प्रेरणा देते हैं। राधा और कृष्ण का सम्बन्ध अथवा उनकी प्रेम-लीलाएँ भारतीय संस्कृति के विकास के इतिहास के अध्याय को सामने लाने में सहायक होती है। उक्त लीलाओ को आभीर-सस्कृति के रंगमच पर देखना ही अधिक उपयुक्त होगा।

आज आर्य-संस्कृति का जो रूप दृष्टिगोचर हो रहा है उसको विकास की एक धारा के रूप में ही देखना चाहिये क्योंकि उसका वह मौलिक रूप जो ऋग्वेद में मिलता है, अब इतना मिश्रित हो गया है कि उसको पहचानना सरल काम नही है। जिस प्रकार शकादि की संस्कृति धर्म-संस्कृति में विलीन हो गई, उसी प्रकार आभीर और गुर्जर संस्कृति भी। इन संस्कृतियो में आदान-प्रदान की बड़ी क्षमता रही होगी अन्यथा यह समन्वय दिखाई न देता। मैं समझता हूँ 'प्रेममूर्ति' कृष्ण और राधा आभीर संस्कृति के महत्वपूर्ण उपादान हैं। इसी तत्व के कारण भारतीय भक्ति अपने अस्तित्व को बनाये हुए है अन्यथा सूफी-प्रेम की तीव्रता के साथ-साथ वह सूफी मत मे डूब गई होती।

हाँ तो, भक्ति में जो शाखा-प्रशाखाएँ दृष्टिगोचर होती हैं वे १७वी शती के अवसान तक का इतिहास प्रस्तुत करती हैं। फिर तो भक्ति-धारा की प्रगति रुक गई। उनमें टूट-फूट और पिष्ट-पेषण प्रारम्भ हो गया। जनता के हृदय मे भक्ति का कितना ही प्रभाव रहा हो, लेखनी पर भक्ति का प्रभाव शिथिल पड गया था। रीतिकालीन प्रवृत्तियो ने लेखनी की दिशा बदल दी थी। इस समय से पूर्व राजनीतिक परतंत्रता के होते हुए भी जन-मन स्वतन्त्र था, किन्तु इस समय मानसिक परतंत्रता का बोलबाला होने से काव्य-रुचि एकदेशीय हो गई थी। यह कहना अनर्गल न होगा कि कवि लोग एक विशेष दिशा पकड कर खूब बढे, किन्तु उनकी वह गति चक्राकार थी, जिसमें प्राय गतानुगतिकता ही प्रवृत्ति बन गई थी। इस प्रवृत्ति के निर्माण मे युग-परिस्थितियो का योग भी था। इस युग के बाद भी भक्ति अपनी पूर्व दिशा साहित्य मे न पा सकी। अंग्रेजो की राजनीतिक चालो, तथा पश्चिमी वादो के झोको से भारतीय साहित्य की सरसता को बडा आघात पहुँचा और वह निरन्तर क्षीण होती चली गई। वैज्ञानिकता तथा भौतिकता ने भक्ति को बडा धक्का दिया। मार्क्स के भौतिक अर्थवाद तथा फ्रायड के यौनवाद से भी उसको बडा आघात ही मिला, और साहित्यिक आदर्श घुट कर विक्षिप्त होने लगा।

यह सब होते हुए भी जिस प्रकार रीतिकाल में भक्ति के प्राण नष्ट नही हुए उसी प्रकार आधुनिक काल मे भी बिल्कुल नष्ट नही हुए। धर्मनिरपेक्ष राष्ट्रवाद तथा समाजवाद के वन में भी भक्ति की वाटिका मे कुछ सुमन तो खिल कर ही रहे, इसीलिए हम देखते हैं कि राष्ट्रवाद के

प्रचारक हो कर भी मैथिलीशरण गुप्त भक्ति के आधुनिक उन्नायकों में प्रशस्त रहे। 'उद्धवशतक' 'भ्रमरदूत' आदि व्रजभाषा की आधुनिक रचनाएँ तो भारतेन्दु बाबू की आधुनिक भक्ति-धारा को आगे बढ़ाने में पहले ही योग दे चुकी थीं। निराला के कुछ गीतों में भी भक्ति का स्वर मुखरित हुआ, चाहे वह रहस्यवादी परंपरा में ही क्यों न हुआ हो। 'पार्वती' खड़ीबोली में मैथिलीशरण की भक्ति-परंपरा को आगे बढ़ा कर भक्ति के भविष्य को संकेतित कर रही है।

प्रयोगवाद के भविष्य का भक्ति के भविष्य के साथ क्या समझौता होगा, इस संबंध में कुछ कहना कठिन है, किन्तु प्रयोगवाद के रुख से प्रतीत तो यह हो रहा है कि आसार कुछ अधिक अच्छे नहीं हैं।

आधुनिक कविता में भी भक्ति के सिद्धान्तों और स्वरूपों में कुछ भेद नहीं आया है।

**स्वरूप**

जो सिद्धान्त या भक्ति का जो स्वरूप संस्कृत साहित्य में मिलता था वही कुछ थोड़े विकास-चिह्नों के साथ मध्यकालीन हिन्दी साहित्य में मिलता रहा और जो कुछ मध्यकालीन हिंदी-साहित्य में मिला, आधुनिक साहित्य में उसका व्यतिक्रम नहीं मिलता। अतएव मध्यकालीन हिन्दी-साहित्य के आधार पर भक्ति के स्वरूप और सिद्धान्तों का परिचय दे देना उपयुक्त ही होगा।

: ५ :

# वैष्णव भक्ति के परिपार्श्व में हिन्दी-कविता

## ( १५-१६वीं शती )

**भक्ति का स्वरूप**

भक्ति का मूल तत्त्व भगवान् की सेवा करना है। सेवा का यह भाव न तो सेव्य के भय के कारण उदित होता है और न सेवक के स्वार्थ के कारण। उसमें केवल शुद्ध प्रेम की प्रेरणा होती है। भक्त और दुनियादार की प्रेम-पद्धति एक-सी होती है। विनय-पत्रिका के एक पद में यही लक्षण दिखलाते हुए तुलसीदास कहते हैं—'क्या अच्छा हो कि यह मन सहज ही राम के चरणों में इस प्रकार लग जाए जैसे देह, गेह, धन, पुत्र, कलत्र आदि में यह सहज ही मग्न हो जाता है, है। तभी समझिये कि भक्ति का उदय हो गया, भगवान् के चरणों में दृढ़ प्रेम हो गया। बस, फिर क्या है? द्वंद्वों से मुक्ति मिल जायगी, अभिमान दूर हो जायगा, ज्ञान में तल्लीनता हो जायगी, विषयों से विरति हो जायगी, अनेक परीक्षाओं में सफलता मिलेगी और सर्व-हितैषिता तथा मन की निर्मलता सिद्ध हो जायगी। भला, फिर सुखनिधि, चतुर भगवान् राम प्रसन्न होकर वशीभूत क्यों न होंगे? किन्तु यह राम के अनुग्रह से ही सम्भव हो सकता है[1]।" अतः तुलसीदास भगवान् से इसी प्रकार के प्रेम की याचना करते हैं कि "हे रघुनाथ, जिस प्रकार कामी को स्त्री और लोभी को धन प्रिय लगता है उसी प्रकार आप मुझे निरन्तर प्रिय लगते रहें।"[2] सम्भवतः ऐसी प्रेम-पद्धति की शिक्षा तुलसीदास को भक्त प्रह्लाद से मिली हो। वे भी विष्णु पुराण[3] में भगवान् से ऐसी ही भक्ति की याचना करते हैं। पार्थिव प्रेम और भगवत्प्रेम की पद्धति एक होते हुए भी दोनों की स्थितियों में प्रथित अन्तर है। आसक्ति के सब पार्थिव लक्ष्य नश्वर होने से सान्त हैं, किन्तु भक्ति का लक्ष्य अनश्वर और अनन्त है।

---

१. वि० प०—२०४

२. कामिहिं नारि पियारि जिमि, लोभिहिं प्रिय जिमि दाम।
तिमि रघुनाथ निरन्तर, प्रिय लागहु मोहि राम॥ (रा० च० मा०)

३. या प्रीतिरविवेकाना विषयेष्वनपायिनी।
*त्वामनुस्मरतः सा मे हृदयान्मापसर्पतु॥*
(वि० पु०, १.२०.१९)

जब अनुरक्ति का प्रवाह अनेक से एक की ओर, सान्त से अनन्त की ओर, जगत् से भगवान् के चरणों की ओर मुड़ जाता है, उसी दशा में भक्ति का रूप बनता है। विनयपत्रिका में भक्ति का यही रूप सामने रखते हुए तुलसीदास कहते हैं—"जिसे श्रीराम और सीता प्रिय नहीं हैं उसे करोड़ों वैरियों के समान समझ कर छोड़ देना चाहिये, चाहे वह अपना परम स्नेही ही क्यों न हो।.........जिसके कारण राम के चरणों में स्नेह हो, वही सब प्रकार से हितैषी पूज्य और प्राणों से भी अधिक प्रिय है। बस, यही हमारा सिद्धान्त है।"[1] यही अनन्य भक्ति का लक्षण है।

राम के पूछने पर उनके निवासोचित स्थान बतलाते हुए वाल्मीकि उक्त लक्षण ही की ओर संकेत करते हुए कहते हैं—"हे तात ! स्वामी, सखा, माता, पिता, गुरु—सब कुछ जिनके तुम्हीं हो, उनके मन-मन्दिर में तुम दोनों भाई सीता सहित निवास करो।"[2]

और वनगमन के लिए उद्यत लक्ष्मण-राम के प्रति अपनी विनयोक्ति में उसी अनन्यता का परिचय इस प्रकार देते हैं—"हे नाथ ! मैं स्वभाव से कह रहा हूँ, मेरा विश्वास कीजिये कि मैं आपके सिवा और किसी को माता, पिता और गुरु नहीं समझता हूँ। हे दीनबन्धो ! सर्वान्तर्यामिन् ! जगत् में जहाँ तक स्नेह और नाते हैं तथा शास्त्र में जिनके प्रति प्रीति और विश्वास की बात कही गई है, मेरे लिए तो वह सब कुछ आप ही हैं।"[3]

अनन्य भक्ति का यह लक्षण नया आविष्कार नहीं है। शांडिल्य के "सा परानुरक्तिरीश्वरे"[4] सूत्र में इसी लक्षण की ओर संकेत है और नारद ने "सा त्वस्मिन् परमप्रेमरूपा"[5] द्वारा इसी की पुष्टि की है। भक्ति की परमता केवल परमात्मा में सिद्ध होती है क्योंकि जगत् के अनित्य नानात्व के नित्य समाहार की प्रतीति उसी में होती है। नानात्व से अनानात्व में, अनेकत्व से एकत्व में पहुँचकर ही प्रेम अपने अखंड रूप में प्रकट हो सकेगा। नानात्व की तुच्छता सामने आ जायगी और प्रेम का आलंबन ( समष्टि-संबंध का प्रतीक ) सर्वोत्कृष्ट प्रतीत होने लगेगा। कदाचित् प्रेम की ऐसी ही अवस्था में सूरदास लिखते हैं—'भक्त का भगवान् जैसा कोई दूसरा स्वामी नहीं है। सेवक को जिस प्रकार भी सुख मिले भगवान् उसे उसी प्रकार रखता है। वह भूखे को भोजन, प्यासे को जल और नंगे को वस्त्र देता है। वह अपने भक्त के साथ उसी प्रकार लगा फिरता है जैसे घर-वन जाते-आते समय गाय अपने बछड़े के साथ लगी फिरती है। वह अत्यन्त उदार, चतुर, अभिलाषा पूर्ण करने वाला, और निर्धन के लिए करोड़ों कुबेर के समान है। वह याचना करने वाले अपने भक्त की प्रतिज्ञा रखता है। संकट पड़ने पर तुरन्त

१. वि० प०, १७४: तु० की०, ना० भ० सू०, ११
२. रा० च० मा०, पृ० ४६७
३. रा० च० मा०, पृ० ४१५
४. शां० भ० सू०, २
५. ना० भ० सू०, २

दौड़ा आता है, वह ऐसा प्रणवीर है। वह महा कृतघ्न पुरुषों तक के लिए करोड़ों उपकार करता है। वह उनके एक भी दोष को हृदय में नहीं लाता[1]।"

इसी प्रकार विनयपत्रिका ( पद १६२ ) में तुलसीदास 'बिनु सेवा जो द्रवै दीन पर, राम सरिस कोउ नाहीं' से राम के औदार्य की अनुपमता प्रतिष्ठित करते हैं। अनन्य प्रेम की दशा में भक्त को भगवान् में ऐसे अनन्त गुणों का दर्शन होता रहता है जो उसके आकर्षण का केन्द्र बने रहते हैं।

भक्ति स्वयं फलरूपा[2] है, अतः वह निर्हेतुक है और परानुरक्ति भी निष्काम भक्ति ही को कह सकते हैं। भक्ति का यह स्वरूप गीता[3], भागवत[4] आदि तक ही सीमित नहीं है, आगे भी बढ़ा चला आता है और इससे प्रभावित होकर रसखान घोषणा कर उठते हैं कि "शुद्ध और अखंड प्रेम वह है जिसके लिए यौवन, गुण, रूप और धन की अपेक्षा नहीं है, जो स्वहित या स्वार्थ से रहित है और जिसमें कामना का लेश तक नहीं है[5]।"

प्रेम की अखंडता निष्काम भक्ति में ही रह सकती है। अतः गीता में भगवान् ने स्थान-स्थान पर 'निष्कामत्व' का उपदेश दिया है। वे अर्जुन से कहते हैं 'हे कौन्तेय! तू जो करे, जो खाए, जो हवन में होम करे, जो दान में दे, जो तप करे वह सब मुझे अर्पण करके कर। इससे तू शुभाशुभ फल देने वाले कर्मबंधन से छूट जाएगा और फलत्यागरूपी समत्व को पाकर, जन्म-मरण से मुक्त होकर मुझे पाएगा।"[6] इसी उपदेश को मानो अंगीकार करके कबीर भक्तोचित सहज दैन्य के साथ अपने समर्पण में अनासक्ति का भाव भर कर कहते हैं— 'मेरा क्या है? मेरा तो कुछ नहीं। जो कुछ है सब तेरा ही है। तेरा तुझे सौंपने में मेरा क्या लगता है?"[7]

भक्ति अमृतस्वरूपा[8] कही जाती है। इसमें लोकोत्तर माधुर्य होता है। "जिस प्रकार मूक गुड़ के स्वाद को व्यक्त नहीं कर सकता उसी प्रकार भगवत्प्रेम वाणी द्वारा प्रगट नहीं किया जा सकता[9]।" इस रस को जो चखता है वही जानता है।

---

१. सू० सा०, पृ०३
२. ना० भ० सू०, ३०
३. गीता ६, २७, २८ तथा गीता १२. ११
४. भाग० १. २. ६
५ बिनु जोबन गुन रूप धन, बिनु स्वारथ हित जानि।
सुद्ध कामना ते रहित, प्रेम सकल रसखानि।
६ गीता ६, २७, २८ तथा १२. ११ तथा देखिए, ना० भ० सू०, ६५।
७ मेरा मुझ में कुछ नहीं, जो कुछ है सो तेरा।
तेरा तुझ को सौंपता, का लागे है मेरा। (क० ग्रं० पृ० १६)
तु० की०, ना० भ० सू०, ६५
८ देखिये, ना० भ० सू०, ३
९ कहै कबीर गूंगै गुड़ खाया बूझे तो का कहिये। (क० ग्र० पृ० १३१ तु० की०; ना०) भ० सू०, ५१, ५२

भक्ति-विभोर भक्त को भगवान् के सिवा और कुछ नहीं दीखता। वह जिधर देखता है उधर उसे भगवान् का ही दर्शन होता है। "नेत्र, वाणी, मन, शरीर का कोना-कोना प्रियतम का आवास बन जाता है।"[१] यही तो भगवदासक्ति की वह अवस्था होती है जिसमें पर-छवि के लिए कोई अवकाश नहीं रहता। उसी की मानों अनुभूति करके रहीम कहते हैं—"नेत्रों में तो प्रियतम की माधुरी बसी हुई है, दूसरे का सौन्दर्य कहाँ समाएगा? वह अपने आप ही लौट जाएगा, जैसे सराय को भरी देखकर पथिक स्वतः ही लौट जाता है।"[२] सूरदास की गोपियों के हृदय में भी नंद-नंदन के सिवा और किसी के लिए स्थान नहीं है। भला, उनके होते हुए किसी और को कैसे बुलाया जा सकता है।[३] इसी अवस्था में प्रेमी, प्रेम और प्रिय में कोई अन्तर नहीं दीख पड़ता।[४]

भगवान् भक्ति द्वारा ही मिलते हैं, परन्तु भक्ति हर किसी को मिलती भी तो नहीं। वह केवल उसी को मिलती है जिस पर भगवान् का अनुग्रह होता है।[५] सच तो यह है कि 'भगवान् को केवल प्रेम (भक्ति) प्यारा है।"[६] प्रेम के कारण ही भक्त भगवान् में और भगवान् भक्त में निवास करते हैं। भरत भक्ति की इसी स्थिति में हैं। भरत के प्रेम ने राम को इतना मुग्ध कर लिया है कि जगत् राम को जपता है और राम भरत को जपते हैं।[७] प्रेम का यह आकर्षण, भक्ति का यह जादू भगवान् ने गीता में स्वयं स्वीकार किया है। वे कहते हैं—"यद्यपि मैं सब प्राणियों में समभाव से रहता हूँ, मुझे किसी से राग-द्वेष नहीं है, किन्तु जो मुझे भक्ति-पूर्वक

१. नंद० ग्र०, पृ० १२६ : तु० की०, ना० भ० सू०, ५५

२. प्रीतम छवि नैनन बसी, पर छवि कहाँ समाय।
भरी सराय रहीम लखि, आप पथिक फिर जाय।

३. देखिए सूरदास : रहीम
"नाहिन रह्यौ हिय महँ ठौर।
नंदनंदन अछत कैसे आनिये उर और॥

४. देखिये—रहीम :
प्रेम हरी को रूप है, त्यों हरि प्रेम सरूप।
एक हि ह्वै द्वै मैं लसैं, ज्यों सूरज अरु धूप॥

५. तुम्हरिहि कृपा तुम्हहि रघुनन्दन।
जानहि भगत-भगत उर चन्दन। (रा० च० मा०, पृ० ४६४)
(तु० की०, "भगवत्कृपालेशाद्वा" ना० भ० सू०, ३८)

६. रा० च० मा०, पृ० ४७२ : "रामहि केवल प्रेम पियारा"
तु० की०, महाभारत, १२–३४३–५४,५५

७. रा० च० मा०, पृ० ५४४ : "भरत सरिस को राम सनेही।
जगु जप राम रामु जप जेही।"
तु० की० गीता ९.२९ 'मयि ते तेषु चाप्यहम्।'

भजते हैं वे मुझमें और मैं उनमें रहता हूँ ।"[1] तुलसीदास ने भगवान् की इस प्रवृत्ति व बृहस्पति के मुख से इन्द्र के प्रति इन शब्दों में व्यक्त करवाया है—"यद्यपि राम समदर्शी। उन्हें किसी के प्रति राग-द्वेष नहीं है, वे किसी के पाप-पुण्य या गुण-दोष को ग्रहण नहीं करते हैं, उन्होंने सारे संसार के लिए कर्म प्रधान कर रखा है, जो जैसा करता है वैसा फल पाता है, वे भक्त-अभक्त के हृदय के अनुसार सम-विषम विहार करते हैं।"[2] उन अपने दास से अधिक प्रीति होती है।"[3]

भक्ति पापों का नष्ट कर देती है। भगवान् की शरण में आ जाने पर पापी भी पुण्यात्मा हो जाते हैं। अपावन को पावन करना, अशरण को शरण देना तथा अरक्षित की रक्षा करना भगवान् का स्वभाव है। इसी भाव को व्यक्त करते हुए रामचरितमानस में भरत राम से कहते हैं—'हे नाथ! आपकी रीति, सुन्दर स्वभाव और बड़ाई जगत् में विख्यात है। इनकी वेद-शास्त्रों में बड़ी प्रशंसा है। क्रूर, कुटिल, दुष्ट, कुमति, कलंकी, नीच, निःशील, निरीश और निःशंक को भी सामने शरण में आया हुआ सुन कर, एक बार प्रणाम करते ही, आप तुरन्त अपना लेते हैं। उनके दोषों को हृदय में न लाकर आप साधु-मंडली में उनके गुणों की ही प्रशंसा करते हैं।"[4] गीता में भगवान् ने भक्ति की महिमा और अपने स्वभाव का ऐसा ही वर्णन किया है।

भक्ति रस का स्वाद ले लेने पर धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष सब तुच्छ एवं हेय दीख पड़ते हैं। भक्त तो शरीर की उपयोगिता तक भक्ति के संबंध से ही मानता है। यदि इस शरीर का उपयोग भगवान् की भक्ति के लिए नहीं हुआ तो यह व्यर्थ है। अतः तुलसीदास कहते हैं—"जिन्होंने अपने कानों से भगवान् की कथा नहीं सुनी, उनके कान सांप के बिल के समान हैं। जिन्होंने अपनी आंखों से संतों के दर्शन नहीं किये, उनकी आँखें मोरपंख पर बनी हुई आंखों के समान हैं। वे शिर, जो हरि-गुरु के पद-मूल में नहीं झुकते, कड़वी तूँबी के समान हैं। जिन्होंने अपने हृदय में ईश्वर-भक्ति को धारण नहीं किया, वे प्राणी जीवित दशा में भी मृतक के समान हैं। जो जीभ राम के गुणों का गान नहीं करती, वह मेंढक की जीभ के समान है। वह हृदय वज्र से भी अधिक कठोर है,जो हरि-चरित्र को सुनकर गद्‌गद् नहीं होता।"[5] भक्ति के बिना शरीर की व्यर्थता का ऐसा ही वर्णन 'भागवत'[6] में मिलता है। संभवतः भक्तों में यह भाव परम्परा बन कर चला आया है। दादू भी भक्ति के बिना जीवन को व्यर्थ समझते हुए कहते हैं—"यदि जीवन भक्ति से सरसित नहीं है तो करोड़ वर्षों तक जीवित रहने अथवा अमर होने से भी क्या लाभ ?"[7]

---

१. गीता ९. २९
२. रा० च० मा०, पृ० ५४५
३. देखिये, रा० च० मा०, पृ० ९९१
४. रा० च० मा०, पृ० ६१७ . तु० की०, गीता १८.६६ तथा ९.३०
५. रा० च० मा०, पृ० ११५
६. देखिये—भाग० २.३.२०-२४
७ दा० बा० १, पृ० ६६, पं० १२-१३

**भक्ति के साधन**

संस्कृत साहित्य के भक्ति-ग्रंथों में भक्ति के अनेक साधनों का वर्णन मिलता है, जिनमें सत्संग को प्रमुख माना गया है। सत्संग की महिमा का वर्णन करते हुए स्वयं भगवान् कृष्ण उद्धव से कहते हैं—"जगत् में जितनी आसक्तियाँ हैं, उन्हें सत्संग नष्ट कर देता है। यही कारण है कि सत्संग मेरी प्रसन्नता का, मुझे वश में कर लेने का, जैसा सफल साधन है वैसा साधन न योग है, न सांख्य, न धर्मपालन और न स्वाध्याय। तपस्या, त्याग, इष्टापूर्ति और दक्षिणा से भी मैं वैसा प्रसन्न नहीं होता। कहाँ तक कहूँ-व्रत, यज्ञ, वेद, तीर्थ और यम-नियम भी सत्संग के समान मुझे वश करने में समर्थ नहीं हैं।" सत्संग अमोघ[२] होता है। उसके अमित प्रभाव को सब भक्त एक मत से मानते चले आए हैं। तुलसीदास कहते हैं—"प्राणी भक्ति को, जो स्वतंत्र और सकल सुखों का आकर है, सत्संग बिना नहीं पाते।"[३] इसका कारण बतलाते हुए वे कहते हैं—"सत्संग बिना भगवद्वार्ता नहीं होती, भगवद्वार्ता के बिना मोह नहीं मिटता और मोह का नाश हुए बिना भगवान् के चरणों में दृढ़ प्रेम नहीं होता। बिना प्रेम के योग, जप, ज्ञान, वैराग्य आदि साधनों से भी भगवान् की प्राप्ति नहीं होती।"[४] "यदि स्वर्ग और मोक्ष के सुखों को एक साथ एक पलड़े में और पल भर के सत्संग के सुख को दूसरे पलड़े में रखकर तोला जाय तो वे बराबर नहीं हो सकते।"[५] परन्तु क्षण भर का सत्संग भी दुर्लभ है।[६] "सत्संग की प्राप्ति बड़े भाग्य से होती है और उससे प्रयास बिना ही भव-बंधन (आवागमन) नष्ट हो जाता है।[७] सच तो यह है कि "सत्संग के समान दूसरा कोई लाभ नहीं है, परन्तु वह भगवान् की कृपा से ही होता है।"[८]

संत स्वयं अनन्य भक्त होता है, इसीलिए संत-समागम से भक्ति का प्रादुर्भाव होता है।[९] भक्ति-साहित्य में संत और भगवान् में अंतर नहीं माना गया। विनयपत्रिका[१०] में 'संत

१. भाग० ११.१२. १-२
२. देखिये, ना० भ० सू०, ३६
३. रा० च० मा०, पृ० ११२०
४. रा० च० मा०, पृ० १०३५
५. रा० च० मा०, पृ० ७५७ : तु० की०, भाग० १.१८.१३
६. रा० च० मा०, पृ० १११२ : तु० की०, ना० सू० ३६
७. रा० च० मा०, पृ० १००६
८. रा० च० मा०, पृ० १११५ तथा
वि० प० स्तु० १३६, पद १०, मंत्र ३ तु० की०, ना० भ० सू०, ४०
९. देखिये-रै० बा०, पृ० ३७, पं० २३ : तु० की०, अ० रा०, अर० कां०, ३.३७ ३६ तथा
रा० च० मा०, पृ० ६६८

भगति तात अनुपम सुखमूला,
मिलइ जौं संत होहिं अनुकूला ॥

१०. वि० प०, पद ५७, अंतिम पंक्ति

भगवन अंतर निरंतर नहीं किमपि' से और सूरसागर[1] में 'हरि हरिभक्त एक नहिं दोई' से भगवान् और सन्त (भक्त) की एकता प्रकट की गई है। "साधू प्रतषि देव[2] है" से हम कबीर के हृदय में साधुओं (संतों) के प्रति उसी भावना का दर्शन करते हैं। संत-समागम और भगवत् समागम दोनों अन्योन्याश्रय हैं। पहले से दूसरे की और दूसरे से पहले की प्राप्ति होती है।[3] 'साधु-संतों की सेवा से हरि प्रसन्न होते हैं।'[4] भगवान् भक्तों के वश में हैं। भगवान् को पाने के लिए भक्तों (संतों) से प्रेम बढ़ाना चाहिए।[5] कबीर 'साधु-संगति को ही बैकुंठ' कहते हैं।[6]

गुरु को भक्ति का एक साधन माना गया है। यों तो गुरु संतों की श्रेणी में होने से, भक्ति का सत्संग से अलग साधन नहीं बनता, परन्तु शिष्य के साथ गुरु का संबंध सामान्य संत की अपेक्षा प्रगाढ़तर होता है, अतः भक्ति-ग्रन्थों में गुरु का निरूपण भक्ति के पृथक् साधन के रूप में किया गया है। हिन्दी-साहित्य में गुरु की महिमा को उसी प्रकार अक्षुण्ण रखा गया है जिस प्रकार वह संस्कृत साहित्य में मिलती है। भक्त का धर्म सीखने के लिए साधक को गुरु की बड़ी आवश्यकता होती है। दूसरी बात यह है कि गुरु अपने अनुभव के रहस्य का उद्घाटन करके शिष्य के साधन-पथ को परिशुद्ध बना देता है। भगवान् को प्रसन्न करने वाले भाव और आचरण की क्रियात्मक शिक्षा शिष्य को गुरु से ही मिलती है।[7]

"सद्गुरु के मिलने से संशय और भ्रम-समूह मिट जाता है।"[8] मनुष्य-शरीर इस संसार-सागर में एक पोत है, भगवान् का अनुग्रह अनुकूल पवन है और सद्गुरु उसका केवट है।[9] गुरु की आवश्यकता और कृपा का वर्णन उपनिषदों[10] ने भी किया है। शंकर श्वेताश्वतर उपनिषद् के भाष्य में गुरु-महिमा का वर्णन करते हुए कहते हैं—"जैसे तपे हुए मस्तक वाले पुरुष के लिए जलाशय के सिवा और कोई उपाय नहीं है तथा भोजन के सिवा क्षुधातुर पुरुष की शान्ति का और कोई साधन नहीं है, उसी प्रकार गुरु-कृपा के बिना ब्रह्म-विद्या का प्राप्त होना अत्यन्त कठिन है।"[11] गीता[12] में गुरु-पूजा को शारीरिक तपों में परिगणित किया गया है। तुलसीदास

१. सू० सा०, पृ० ३२, पद १६
२. क० ग्र०, पृ० ४४, पं० ५ तथा पृ० २७३.३०
३. देखिये, दा० बा०, T, पृ० ६४, पं० २२
४. व्यासजी : अ० मा० सा०, पृ० २११
५. देखिये, सू० सा०, पृ० २४, पद १२७
६. क० ग्र०, पृ० २६३.१८ : तु० की० : अ० रा० अ० का०, ३.३६
७. देखिये, भाग० ११.३.२१-२२
८. रा० च० मा०, पृ० ७३५
९. रा० च० मा०, पृ० १०१६
१०. देखिये, श्वे० उप०, ६.२३
११. देखिये, श्वे० उप०, ६.२३ 'शांकर भाष्य'
१२. गीता, १७.१४

बढ़ाते हुए सूरदास कहते हैं: "हरि अपने भक्तों में ऊँच-नीच का भेद नहीं रखते। कोई भी उनका भजन कर सकता है। सुर, असुर-कोई भी हो, जो हरि भजन करता है वही उनका प्रिय होता है।"[१] मानस में भगवान् की वाणी से सूरदास की इस उक्ति की पुष्टि हो जाती है। वे कहते है—"भक्ति वाला अत्यन्त नीच प्राणी भी मुझे प्राण-समान प्रिय है।"[२] जो भगवत्प्रिय है वह सर्व-प्रिय है। जिसमें भगवान् का प्रेम नहीं उसका उच्चकुल में जन्म होना किस काम का? इसलिए तुलसीदास कहते हैं। "जो भगवद्भजन नहीं करता वह मनुष्य यदि ऊँचे कुल में भी हुआ तो क्या हुआ? उससे तो दिन-रात राम-भक्ति में लीन श्वपच कहीं अच्छा है।"[३] व्यास जी श्वपच भक्त को करोड़ो कुलीनों और लाखों पण्डितों से ऊँचा कहते हैं।[४] इसी प्रकार कबीर भी वैष्णव चाण्डाल को अभक्त ब्राह्मण से कहीं ऊँचा मानते है।[५]

**भक्ति में शरणागत भाव**

यह कहने की आवश्यकता नहीं कि प्रपत्ति (शरणागत भाव) की ध्वनि उपनिषदों[६] में ही निकलने लगी थी। गीता के समय तक इसमें प्रौढ़ता आ गई और इसमें अनन्य प्रेम की अविकलागता सिद्ध होने लगी। गीता में इसकी शिक्षा इस प्रकार मिलने लगी—"सब धर्मों का परित्याग करके एक मेरी ही शरण ले। मैं तुझे सब पापों से मुक्त कर दूँगा। शोक मत कर।"[७] पीछे भक्ति-क्षेत्र में प्रपत्ति-सिद्धांत का और भी अधिक विकास हुआ और पुराणों में शरणागतों की अनेक कथाएँ बन गईं और 'आत्मनिवेदन' नवधा भक्ति का

---

१. सूरसागर, पृ० ७३. पं० १०-११

"ऊँच-नीच हरि गिनत न दोई,
यह जिय जानि भजो सब कोई।
असुर होइ सुर भावै होई,
जो हरि भजै पियारो सोई।

२. रा० च० मा०, पृ० १०६०

"भगतिवत अति नीचउ प्रानी,
मोहि प्रान प्रिय असि मम बानी।"

३. वैराग्य सदीपनी (तुलसीदास), दो० ३८

४. देखिये, व्यास' अ० मा० सा०, पृ० २१४:

व्यास कुलीननि कोटि मिलि, पंडित लाख पचीस।
स्वपच भक्त की पानही, तुलै न तिनके सीस।

५. देखिये, क० ग्र०, पृ० ५३, प० १३-१४

सापत बामण मति मिलै, बैसनो मिलै चंडाल।
अंकमाल दे भेंटिये, मानो मिलै गोपाल।

६. देखिये, श्वे० उ० २. ७ तथा ६. २३

७. गीता, १८. ६६:

सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुच।

उत्कृष्ट भेद बन गया । पुराणों की अनेक कथाओं में पिरोया हुआ वही प्रपत्ति-सिद्धान्त संस्कृत से हिन्दी में चला आया । हिन्दी के कुछ ग्रंथों[1] में उसका निरूपण और अधिक परिमार्जित हो गया ।

इष्ट के उत्कर्ष और अपने दैन्य के प्रकाशन ने हिन्दी-भक्ति-साहित्य में अधिक मान्यता प्राप्त करली । हम देखते हैं कि इष्ट का उत्कर्ष वर्णन करते समय भक्त उसकी शक्ति को देखता रहता है और उसका विश्वास हो जाता है कि भगवान् सब प्रकार से उसकी रक्षा करेगा । 'वह विश्वंभर है, समान रूप से जगत् का भरण-पोषण करता है, फिर उसे अशन-वशन' की क्या चिन्ता है[2] ? उसे भगवान् का व्रत[3] याद रहता है और वह अपने भजन, आचरण आदि को प्रभु के चरणों में समर्पित करके उनके भरोसे पर निर्द्वन्द्व हो जाता है।[4] इसी समय प्रभु के व्रत का उनकी क्रियाओं में साक्षात्कार होने से उनका गोप्तृत्व भी उसके सामने आ जाता है और वह प्रेम के आवेश में पुकार उठता है । "हे हरि ! आप संकट के साथी हैं, दूसरों की पीड़ा का हरण करने वाले हैं । गज की पुकार सुनते ही आप आतुर होकर दौड़े और उसे ग्राह से छुड़ाया, परीक्षित की गर्भ में रक्षा की, वस्त्र बढ़ा कर सभा में द्रौपदी की लज्जा रखी और जरासंध का वध करके राजाओं को उसके बन्धन से मुक्त किया ।"[5]

---

१. देखिये, तुलसीदास की विनयपत्रिका तथा सूरदास के विनय के पद ।

२. सूरसागर, पृ० ४५, पद २०

तु० की०—महाभारत (वि० प० में उद्धृत) :

भोजने छादने चिन्ता वृथा कुर्वन्ति वैष्णवाः ।
योऽसौ विश्वंभरो देवो स भक्तं किमुपेक्षते ।।

३. सकृदेव प्रपन्नाय 'तवास्मीति' च याचते ।
अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम । अ० रा०, यु० कां०, ३. १२

४. देखिये, व्यास-अ० मा० सा०, पृ० २१३ :

काहू के बल भजन को, काहू के आचार ।
व्यास भरोसे श्याम के, सोवत पाँव पसार ।

५. देखिये, सूरसागर, पृ० १२, पद ५३, पं० १-६

तुम हरि साँकरे के साथी ।
सुनत पुकार परम आतुर ह्वै दौरि छुड़ायो हाथी ।
गर्भ परीक्षित रक्षा कीनी वेद उपनिषद साखी ।
वसन बढ़ाय द्रुपद तनया के सभा माँझ पति राखी ।
राज रवनि गाई व्याकुल ह्वै दै दै सुत कौं धीरक ।
मागध हति राजा सब छोरे ऐसे प्रभु परपीरक ।

गोप्तृत्व के साथ-साथ भगवान् का औदार्य भी भक्त की आँखो मे छा जाता है। 'खोजने पर भी उसे कोई राम के सिवा उदार नही दीख पडता। भला, ऐसा कौन है जो बिना सेवा के ही दीन पर द्रवित हो जाए ? जिस गति को ज्ञानी मुनि योग-वैराग्य आदि यत्नो से भी नहीं पाते, उसी को वे गृद्ध और शबरी को देते समय हृदय मे अति तुच्छ समझते हैं। अपने दस सिरो का समर्पण करके रावण ने जिस सम्पत्ति को शिव से प्राप्त किया था वही रघुनाथ ने विभीषण को बड़े संकोच मे दी।[१]

भक्त को अब अपने ढंग का जीवन नही बिताना है। उसे भगवान् के अस्तित्व मे रहना है। वह उन्हे अपना समर्पण करने जा रहा है। समर्पणीय वस्तु उनके अनुकूल होनी चाहिये इसलिए उसे सन्तो की सी रहन-सहन का ढंग और उन्हीं का सा स्वभाव प्राप्त करने की तीव्र अभिलाषा होती है।[२]

'आनुकूल्य की सम्पत्ति' के साथ-साथ भक्त 'प्रातिकूल्य का वर्णन' भी करता जाता है जिस किसी कारण भगवत्प्राप्ति में बाधा पड़ती है, वह उस सब का परित्याग कर देता है। वह

---

१. देखिये, वि० प० स्तु १६२, पं० १-६:

ऐसो को उदार जग माही।
बिनु सेवा जो द्रवै दीन पर राम सरिस कोउ नाही।
जो गति जोग बिराग जतन करि नहिं पावत मुनि ग्यानी।
सो गति देत गीध सबरी कहँ प्रभु न बहुत जिय जानी।
जो संपति दस सीस अरपि करि रावन सिव पहँ लीन्हीं।
सो संपदा विभीषन कहँ अति सकुच सहित हरि दीन्ही।

२. देखिये, वि० प०, स्तुति १७२ :

"कबहुँक हौं यहि रहनि रहौगो।
श्री रघुनाथ-कृपाल-कृपा ते संत सुभाव गहौगो।
जथालाभ संतोष सदा, काहू सो कछु न चहौगो।
परहित-निरत निरंतर मन क्रम बचन नेम निबहौंगो।
परुष बचन अति दुसह स्रवन सुनि तेहि पावक न दहौंगो।
विगत मान, सम सीतल मन, पर गुन, नहिं दोष कहौंगो।
परिहरि देह-जनित, चिन्ता, दुख-सुख समबुद्धि सहौंगो।
तुलसिदास प्रभु यहि पथ रहि, अविचल हरिभक्ति लहौंगो।

अपने परम स्नेही को भी, जिसके 'राम' प्रिय नहीं हैं, करोड़ों वैरियों के समान छोड़ देता है।[1]

इस प्रकार भक्त भगवान् की ओर बढ़ता जाता है और गिड़गिड़ाता जाता है। वह अपने दोषों के भण्डार को भगवान् की कृपादृष्टि के नीचे खोल देता है।[2] अन्यत्र दृष्टि न डाल कर वह भगवान् के चरणों में ही गिर पड़ता है और विनय करता जाता है : "हे नाथ ! मैं कहाँ जाऊँ ? किससे कहूँ ? कौन इस दीन की सुनेगा ? जिसके लिए कहीं ठौर-ठिकाना नहीं, जो सब प्रकार निःसहाय है, तीनों लोक में उसकी गति एक आप ही हैं।"[3] यही है भक्ति में शरणागत भाव जिसमें भक्त का अहंकार इष्ट के उत्कर्ष और अपने दैन्य में गल कर विलीन हो जाता है और वह भगवान् के अस्तित्व में रहने लगता है।

---

१. देखिये, वि० प०, स्तु० १७४ :
"जाके प्रिय न राम वैदेही।
सो छाँडिये कोटि वैरी सम जद्यपि परम सनेही।"
तु० की०, भाग० ६.६.१८ तथा प्रह्लाद चरित्र (भाग० सप्तम स्कंध, अध्याय ४. ५, ६)

२. देखिये, सूरसागर पृ० १७, पद ८५, ६०

३. देखिये, वि० प०, स्तुति, १७६ :
"कहाँ जाउँ कासों कहौं, को सुनै दीन की।
त्रिभुवन तुही गति सब अंगहीन की।

: ६ :

# भक्ति-काव्य का दार्शनिक परिपार्श्व

## ( १५–१६वीं शती )

'भारतीय जन्म से ही दार्शनिक होते हैं', इस उक्ति में कोई सत्य अवश्य है। जबकि बाहर के लोग प्रायः शक्तिविषयक खोज को दृश्य तक ही सीमित रखते हैं, तब भारतीय दृश्य के पीछे अदृश्य में भी किसी व्यापक सत्ता का अस्तित्व खोज निकालते हैं। पाप-पुण्य के पीछे उन्हें सुख-दुःख ही नहीं, नरक और स्वर्ग भी दिखलाई देते हैं। वे अपनी चिन्तन-प्रतिभा से दृश्यमान नानात्व को एक अदृश्यमान सत्य में विलीन करके सर्वत्र उसी को देखने का अभ्यास भी करते हैं। जिस भव-जाल को वे बड़ा भारी बंधन समझते हैं, उसी के आगे ज्ञान-शिखर पर उन्हें मुक्ति-धाम दीखता है। भारतीय दर्शन का एक पहलू प्रेम से पृथक् मुक्ति को देखने की चेष्टा नहीं करता। इसलिए यह मानना ठीक ही है कि दर्शन भारतीय जीवन का अभिन्न अंग है। जब साधारण लोगों की बातचीत में दार्शनिक सिद्धान्तों के भग्नांश मिल सकते हैं तो हमारे भक्त कवियों की रचनाओं में उनका मिल जाना कोई आश्चर्य की बात नहीं है। पर जब निर्गुण कवि का ब्रह्म सुदर्शन चक्र लेकर अम्बरीष की रक्षा करता है अथवा सगुण कवि के राम विधि, हरि और शंभु तक को नाच नचाते हैं, तब कोई भी दार्शनिक यह कह सकता है कि इनमें कोई दार्शनिक 'वाद' नहीं है, केवल दो भक्त हृदयों की अपनी-अपनी भावुकता है। यह बात ठीक भी है। वास्तव में भक्त लोग दार्शनिक नहीं थे। कनक-कुण्डल के दृष्टान्त से कबीर को परिणामवादी अथवा 'यत्सत्त्वादमृषैव भाति सकलं रज्जौ यथाहेर्भ्रमः' के कहने से तुलसीदास को विवर्तवादी कहना कहाँ तक न्यायसंगत होगा, इसका निर्णय कोई भी दार्शनिक इन दोनों कवियों की रचनाओं के गहन एवं विशद अध्ययन के बिना नहीं कर सकता। जब इनकी कृतियों में अन्य वादों को सिद्ध करने वाले दृष्टांत भी उपस्थित हैं तो इन्हें अनेक-मतवादी कहना भी अनुचित न होगा। सच तो यह है कि इन्होंने दार्शनिक उक्तियों को भक्ति के लिए अपनाया है, न कि दर्शन के लिए भक्ति को। जिस प्रकार तुलसी, सूर आदि सगुण भक्तों के संबंध में यह कहा जा सकता है कि वे दार्शनिक नहीं थे, उसी प्रकार कबीर आदि निर्गुण भक्तों के लिए भी यह कहना उचित ही होगा। रामचन्द्र शुक्ल ने तो कबीर को दार्शनिक माना ही नहीं है और मान्यता ठीक भी है। कबीर भी सूर और तुलसी की भाँति भक्त थे। भक्ति की जो भूमिकाएँ तुलसीदास और सूरदास की रचनाओं में चित्रित की गई हैं वही कबीर की वाणी में भी। कबीर के निर्गुण राम का आकार-प्रकार न होते हुए भी

वही उनका एकमात्र प्रिय है और उनके प्रति कबीर का प्रगाढ़ आकर्षण है। निर्गुण भक्त हों चाहे सगुण, हैं वे वैष्णव भक्त ही! उन सबके आराध्य राम और कृष्ण हैं। भक्ति के अनुरागमय वातावरण में भी इनकी रचनाओं में दार्शनिक ज्योति का साक्षात्कार हो जाता है।

सामान्यतया निर्गुण और सगुण कवियों पर वेदान्त की शाखा-प्रशाखाओं का प्रभाव है। कहीं-कहीं सांख्य और योग की झलकियाँ भी दृष्टिपथ में आ जाती है। कबीर की योगोक्तियों पर हठयोग का प्रभाव है। कबीर की दार्शनिक पद्धति का अनुकरण परवर्ती सन्तों की वाणियों में भी देख सकते हैं। इसका कारण यह भी हो सकता है कि कबीर की दर्शन-पद्धति सन्त-मत का आदर्श बन गई थी। भक्ति की जो धारा रामानुज ने बहाई थी वह रामानन्द और वल्लभाचार्य के सम्पर्क से रामाश्रयी और कृष्णाश्रयी धाराओं में बहती रही। सन्त-भक्ति-धारा में भक्ति के आलंबन का कोई रूप—आकार-प्रकार न होते हुए भी भक्ति का ढाँचा वही था जो सूर और तुलसी की भक्ति में मिलता है। यद्यपि कबीर आदि संतों ने आराध्य का कोई रूप अंगीकार नहीं किया, किन्तु उसकी लीलाओं के इंगित से 'सगुणता' का वातावरण अवश्य बन जाता है। तब 'ना जसरथ घरि औतरि आवा, ना जसवै ले गोद खिलावा' जैसी उक्तियाँ व्यर्थ हो जाती हैं।

इससे यही निष्कर्ष निकलता है कि कबीर आदि निर्गुण कवि और सूर आदि सगुण कवि अपने मूल में, भाव के वातावरण में, भक्त थे; किन्तु उनकी भक्ति की भूमिका में दर्शन की ज्योति भी दिखलाई दे जाती है। संस्कारवश वह ज्योति स्फुरित हो जाती है, उसके स्फुरण में प्रयत्नों का योग प्रतीत नहीं होता, अन्यथा उनकी वाणी में भिन्न-भिन्न मत न मिलते। दर्शन की प्रमुख समस्या सत्य की 'अवगति' रही है।

दार्शनिकों के लिए सत्य एक प्राचीन समस्या है। अनेक मनस्वियों ने उसे अपनी-अपनी दृष्टि से देखा है। सत्य क्या है? इसके संबंध में भारतीय खोज केवल 'नेति-नेति' पर ही न रुक कर आज तक चली आ रही है। वस्तुओं से असन्तोष और अनन्यमनस्कता

**सत्य**

की दशा में यह प्रश्न सामने आया कि 'हम कहाँ से उत्पन्न हुए हैं, कहाँ रहते हैं, कहाँ जाते हैं, दुःख-सुख को किसके आदेश और बल से सहते हैं? काल, स्वभाव, नियति, यदृच्छा अथवा तत्त्व (elements) कारण माने जा सकते हैं, अथवा परम चेतन शक्ति कोई इनसे भिन्न शक्ति है, जिसे कोई आत्मा, कोई परमात्मा, कोई पुरुष एवं कोई अन्य नाम से अभिहित करता है। समस्या इतनी ही नहीं रही। कारण और कार्य रूप के संबंध की समस्या भी उठी। नास्तिकों ने किसी अदृश्य सत्ता—ईश्वर को स्वीकार करने से इन्कार कर दिया। उन्होंने सत्य को केवल वस्तुपरक माना, पर आस्तिक मनस्वियों ने उसे वस्तु के पीछे आत्मा के रूप में पाया। इसका प्रमाण केनोपनिषद् में शिष्य के प्रश्न में इस प्रकार मिलता है—"यह मन किसकी इच्छा से प्रेरित होकर अपने विषय में लगता है? प्रथम प्राण किसकी प्रेरणा से चलता है? हम सब प्राणी किसकी इच्छा से यह वाणी बोलते हैं? और कौन देव आँख तथा कान को प्रेरित करता है?"[1]

१. के० उप० १—१

जगत् के अधिकाश दार्शनिको ने विषय-ज्ञान को अनिर्वचनीय नही माना है, जैसा कि साधारण बुद्धि वाले मानते हैं। उन्हे आश्चर्य हुआ कि इन्द्रिय-ज्ञान अन्तिम कैसे मान लिया जाये? क्या मानसिक शक्तियाँ जिनके द्वारा इन्द्रिय-ज्ञान प्राप्त होता है, आत्मनिर्भर हैं अथवा वे स्वयं किसी कारणरूपा शक्ति का कार्य हैं? हम भौतिक पदार्थों को, जो कार्य ( effects ) हैं, उनके कारण के समान सत्य कैसे मान सकते हैं? इन सबका कोई स्वनिर्भर परिणामी अवश्य होना चाहिये। वही मन का आश्रय हो सकता है।

ज्ञान, मन, इन्द्रिय और उनके विषय सान्त एवं सोपाधि हैं। आचरण ( morality ) के क्षेत्र मे हमने यह देखा है कि 'सान्त' से हमें वास्तविक आनन्द नहीं मिल सकता। जगत् के सुख भंगुर हैं, जरा-मरण मे बाधित होने वाले हैं। केवल अनन्त ही स्थायी सुख ( आनन्द ) दे सकता है। धर्म मे हम शाश्वत जीवन की पुकार करते हैं। इन सब बातों से हमें विश्वास करना पडता है कि कोई कालातीत चेतन-शक्ति अवश्य है। उपनिषदो के ऋषियों ने हमे केन्द्रीय सत्य तक ले जाने की चेष्टा की है, जो सच्चिदानन्दस्वरूप है। उपनिषदो से जब यह प्रार्थना निकलती है—"मुझे असत् से सत् की ओर ले जाओ, मुझे अन्धकार से प्रकाश की ओर ले जाओ"[१], तो हमारा ध्यान 'सत्', 'ज्योति' और 'अमृत' के समाहार की ओर सहसा खिंच जाता है। इन तीनो शब्दो से अभिधेय कोई एक सत्ता है। इनसे सत्य का संकेत मिल जाता है। सत्य परिभाषा मे नही बँध सकता। कोई परिभाषा उसे समुचित रूप से व्यक्त नहीं कर सकती क्योकि वह अनित्य एवं परिमित वाणी की परिधि से बाहर है। फिर भी ऋषियों ने सत्य को परिभाषित करने के प्रयत्न तो किये ही हैं। माण्डूक्योपनिषद्[२] में 'सत्य' को अवि-कारशील कहा गया है। विष्णु पुराण[३] पृथ्वी की किसी वस्तु को अपरिवर्तनशील नहीं मानता। यह समग्र जगत् साद्यन्त है उसका प्रवाह नाशोन्मुख[४] है।

झूठे सुख कौं सुख कहै, मानत है मन मोद।
खलक चबीणां काल का कुछ मुख में कुछ गोद॥

—कबीर

इसलिए कबीर भी जगत् को सत्य नहीं मानते। सत्य विकारी न होने से पार्थिव एवं स्थूल नहीं है। इसी स्वर मे कबीर ने कहा है—

उपजै बिनसै सत सो नाहीं।

अर्थात् जो उत्पत्ति और विनाश को प्राप्त होता है, वह विकारी है। विकार सत्य का धर्म नहीं। "सत्य वही है जो स्थिर रहता है, उत्पन्न और नष्ट होने वाली वस्तु मिथ्या है।"[५]

'सत्य' का स्वभाव नित्यता है। वह जैसा था, वैसा ही है और वैसा ही रहेगा। रैदास[६] सत्य को अनिर्वचनीय, अखंड, अरूप, अवर्ण, देश-काल और धर्म की सीमा से बाहर तथा सुख-दुःख से अलिप्त मानते हैं।

---

१. बृह० उप १.३.२८
२. मा० उप० ४.७१ (कारिका)
३. वि.पु०—३.१२.४१
४. क० ग्रं० ७१.१
५. क० ग्रं०—२३२.२०
६. रै० बा० ७.७.१२ (पंक्ति)

इस रूपात्मक जगत् का आधार-तत्त्व सत्य ही है। वह सर्वत्र व्याप्त है। उसी की रूप-कान्ति सर्वत्र घोषित हो रही है।[१] जड़ माया के सत्यवत् भासित होने का कारण उसी की[२] सत्यता है—

जासु सत्यता तैं जड़ माया।
भास सत्य इव मोह सहाया॥

अथवा

यत्सत्वादमृषैव भाति सकलं रज्जौ यथाहेर्भ्रमः।

रा० च० मा०

सत्य में अनेकत्व की सिद्धि नहीं होती, वह एक है। इसकी पुष्टि विष्णुपुराण[३] 'एकं सदैकम्' से करता है।

छान्दोग्य उपनिषद्[४] में आत्मा को ही सत्य कहा गया है। जो एक और अद्वितीय है। कबीर नानक आदि सन्तों ने भी आत्मा को अद्वितीय सत्य माना है। 'आतम राम अवर नहिं दूजा' से कबीर इसी बात को समर्थित करते हैं। 'सोई पिंडे सोई ब्रह्मंडे'[५] कह कर नानक ने सत्य अथवा आत्मा की एकता को अक्षुण्ण रखा है। जिस आत्मा की अनुभूति नानक को पिंड में होती है उसी की अनुभूति वे ब्रह्मांड में भी करते हैं। यही अनुभूति कबीर[६] ने इस प्रकार व्यक्त की है—

आत्मा ही सत्य है

षठ दरसन कहियत हम भेषा, हमहीं अतीत रूप नहीं रेखा।
हमहीं आप कबीर कहावा, हमहीं आपन आप लखावा॥

अथवा

हम सब मांहि सकल हम मांहीं, हम थैं और दूसरा नाहीं।
तीनि लोक में हमारा पसारा, आवागमन सब खेल हमारा॥

कबीर की भाँति नानक भी आत्मा और राम को एक ही मानते हैं और वे उसी को सब में व्याप्त देखते हुए कहते हैं—

आतम राम सर्वमहिं जानिया।

प्रा० सं०—पृ० १७७

नानक की यह उक्ति उपनिषदों से समर्थित है। वृहदारण्यक[७] तथा श्वेताश्वतर[८] उपनिषद् में यही आशय व्यक्त किया गया है।

---

१. दे०, रहीम—नगर-शोभा—२
२. तु० की० भाग० १०.१४.२२, २८
३. वि० पु० २.१२.४४
४. सत्सत्यं स आत्मा—छा० उप० ६.८.७, ६.२.१
५. नानक प्रा० सं०, ३६.१
६. क० ग्रं०—पृ० २०० तथा २०१
७. वृ० उप० ३.४.२
८. श्वे० उप० ६.११

जगत् के अधिकांश दार्शनिकों ने विषय-ज्ञान को अनिर्वचनीय नहीं माना है, जैसा कि साधारण बुद्धि वाले मानते हैं। उन्हें आश्चर्य हुआ कि इन्द्रिय-ज्ञान अन्तिम कैसे मान लिया जाये? क्या मानसिक शक्तियाँ जिनके द्वारा इन्द्रिय-ज्ञान प्राप्त होता है, आत्मनिर्भर हैं अथवा वे स्वयं किसी कारणरूपा शक्ति का कार्य हैं? हम भौतिक पदार्थों को, जो कार्य ( effects ) हैं, उनके कारण के समान सत्य कैसे मान सकते हैं? इन सबका कोई स्वनिर्भर परिणामी अवश्य होना चाहिये। वही मन का आश्रय हो सकता है।

ज्ञान, मन, इन्द्रिय और उनके विषय सान्त एवं सोपाधि हैं। आचरण ( morality ) के क्षेत्र में हमने यह देखा है कि 'सान्त' में हमें वास्तविक आनन्द नहीं मिल सकता। जगत् के सुख भंगुर हैं, जरा-मरण से बाधित होने वाले हैं। केवल अनन्त ही स्थायी सुख ( आनन्द ) दे सकता है। धर्म में हम शाश्वत जीवन की पुकार करते हैं। इन सब बातों से हमें विश्वास करना पड़ता है कि कोई कालातीत चेतन-शक्ति अवश्य है। उपनिषदों के ऋषियों ने हमें केन्द्रीय सत्य तक ले जाने की चेष्टा की है, जो सच्चिदानन्दस्वरूप है। उपनिषदों से जब यह प्रार्थना निकलती है—"मुझे असत् से सत् की ओर ले जाओ, मुझे अन्धकार से प्रकाश की ओर ले जाओ"[1], तो हमारा ध्यान 'सत्', 'ज्योति' और 'अमृत' के समाहार की ओर सहसा खिंच जाता है। इन तीनों शब्दों से अभिधेय कोई एक सत्ता है। इनमें सत्य का संकेत मिल जाता है। सत्य परिभाषा में नहीं बँध सकता। कोई परिभाषा उसे समुचित रूप से व्यक्त नहीं कर सकती क्योंकि वह अनित्य एवं परिमित वाणी की परिधि में बाहर है। फिर भी ऋषियों ने सत्य को परिभाषित करने के प्रयत्न तो किये ही हैं। माण्डूक्योपनिषद्[2] में 'सत्य' को अविकारशील कहा गया है। विष्णु पुराण[3] पृथ्वी की किसी वस्तु को अपरिवर्तनशील नहीं मानता। यह समग्र जगत् साद्यन्त है उसका प्रवाह नाशोन्मुख[4] है।

झूठे सुख कौं सुख कहैं, मानत हैं मन मोद।
खलक चबीणां काल का कुछ मुख में कुछ गोद॥

—कबीर

इसलिए कबीर भी जगत् को सत्य नहीं मानते। सत्य विकारी न होने से पार्थिव एवं स्थूल नहीं है। इसी स्वर में कबीर ने कहा है—

उपजै बिनसै सत सो नाहीं।

अर्थात् जो उत्पत्ति और विनाश को प्राप्त होता है, वह विकारी है। विकार सत्य का नहीं। "सत्य वही है जो स्थिर रहता है, उत्पन्न और नष्ट होने वाली वस्तु मिथ्या है

'सत्य' का स्वभाव नित्यता है। वह जैसा था, वैसा ही है और वैसा ही

रैदास[6] सत्य को अनिर्वचनीय, अखंड, अरूप, अवर्ण, देश-काल और धर्म की सीर तथा सुख-दुःख से अलिप्त मानते हैं।

१. बृह० उप १.३.२८
२. मा० उप० ४.७१ (कारिका)
३. वि.पु० — ३.१२.४१
४. क० ग्रं० ७१.१
५. क० ग्रं०—२३२.२०
६. रै० वा० ७.७.१२ (पंक्ति)

जार्यौ जरै न काट्यौ सूकै,
उतपति प्रलै न आवै।

क० ग्रं० १३६.१५७

कबीर के इस स्वर में स्वर मिला कर नानक कहते हैं—"वह न पवन से सूख सकता है, अग्नि से जल सकता है, न पानी में डूब सकता है और न पकड़ा ही जा सकता है—

पवरगु न शोपे अगनि न जलावे।
पानी न डूबै गहिआ न जावै॥

नानक—प्रा० सं०, पृ० १०४, पं० २

वास्तव में यह कबीर आदि का स्वर नहीं है, वरन् इसके पीछे एक भारतीय विचार-परम्परा है जिसको गीता के इस श्लोक में देखा जा सकता है—

नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि, नैनं दहति पावकः।
न चैनं क्लेदयन्त्यापो, न शोषयति मारुतः।

गीता २.२३

नाशवान् शरीर है, आत्मा नहीं है। बोली के मरने पर भी बोलने वाला नहीं मरता। यह देह तो मिट्टी है। इसमें प्राण-संचार होता है, उससे आवाज होती है; किन्तु इस पवन-संचार का निर्देशक कौन है ? वस्तुतः वही बोलने वाला है। देह और पवन सब विलग हो जाते हैं। रूप एवं अहंकार सब नष्ट हो जाते हैं, किन्तु भीतर का 'बोलता पुरुष' कभी नहीं मरता। इसी आशय को व्यक्त करते हुए कबीर कहते हैं—

देहि माँटी बोलै पवनां,
बूझि रे ग्यांनी मूवा स कौनां।
मुई सुरति बाद अहंकार,
हवन मूवा जो बोलणहार॥

क० ग्रं० १०२.४२

यह आना-जाना, जीना-मरना शरीर का धर्म है, आत्मा का नहीं। 'न हन्यते हन्यमाने शरीरे' कह कर गीता ने आत्मा की अमरता ही पुष्ट की है। गीता में कहा गया है कि जिस प्रकार मनुष्य जीर्ण वस्त्र त्याग कर नवीन धारण कर लेता है, उसी प्रकार आत्मा भी नव्य शरीर प्राप्त कर लेता है। जीर्णता एवं नव्यता शरीर के गुण हैं, शरीरी के नहीं। मानसकार ने इसी आशय को स्वीकार करते हुए लिखा है—

जोइ तन धरउँ तजउँ पुनि अनायास हरिजान।
जिमि नूतन पट पहिरइ, नर परिहरइ

तुलसीदास के इस आशय की खोज गीता के इस श्लोक में की जा सकती है—

वासांसि जीर्णानि यथा विहाय
नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि ।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णा-
न्यन्यानि संयाति नवानि देही ॥

गीता—२.२२

जो आया है वह जायेगा, जो जन्मा है वह मरेगा। प्राणसंगली में नानक ने इसी विचार को इन शब्दो मे व्यक्त किया है—

जो जनमिउ सो जायसी, जीव दिश्रां माराइ ।

(प्रा० स०, पृ० २१६, पं १४)

सूरदास भी आने वाले को स्थिर नही मानते। जो कुछ दीख रहा है, वह अस्थिर है। जो आया है वह अवश्य जायेगा। इसी से वे कहते हैं—

सूरदास कछु थिर नहिं रहई,
जो आया सो जाता ॥[1]

सूरसागर, पृ० ३५, प १२
( निर्णयसागर प्रेस )

कबीर आत्मा की अद्भुत शक्ति से भी परिचित हैं। जो "बिना मुख खा सकता है, बिना पैरो के चल सकता है, बिना हाथो के कर सकता है, बिना जीभ के बोल सकता है, बिना कानो के सुन सकता है और बिना नेत्रो के देख सकता है', वह कितना अद्भुत एवं शक्तिमान् है। इस बात को कबीर ने इन शब्दो मे व्यक्त किया है—

पंडित होइ सु पदहि बिचारै, मूरिष नांहिन बूझै ।
बिन हाथनि पाइन बिन कानति, बिन लोचन जग सूझै ॥
बिन मुख खाइ चरन बिन चालै, बिन जिभ्या गुण गावै ।
आछै रहै ठौर नहीं छांड़ै; दह दिसिहीं फिर आवै ॥
बिनहीं तालां ताल बजावै, बिन मंदल षट ताला ।
बिनहीं सबद अनाहद बाजै, तहां निरतत है गोपाला ॥

(क० ग्रं० १४०.१५६)

तुलसीदास ने मानस मे शिवजी के मुख से परमात्मा राम का ऐसा ही वर्णन कराया है—

बिनु पद चलइ सुनइ बिनु काना ।
कर बिनु करम करइ बिधि नाना ॥
आननरहित सकल रस भोगी ।
बिनु बानी बकता बड़ जोगी ॥
तन बिनु परस नयन बिनु देखा ।
ग्रहइ घ्रान बिनु बास असेषा ॥

१. तु० की. गीता—२.२७—'जातस्य हि ध्रुवो मृत्यु.'

यह अद्‌भुत शक्ति भी एक दार्शनिक मान्यता है जो भाव को उद्वेलित करती है। श्वेताश्वतर उपनिषद् ( ३.१६ ) कठोपनिषद् ( १२.२१ ) तथा अध्यात्म रामायण—मु० कां० ३.२७–२८—में इस विचार-परम्परा की खोज की जा सकती है।

उपनिषदों ने आत्मा को अनिर्वचनीय होने के साथ साथ अज्ञेय भी माना है। उसे वाणी और मन दोनों ही प्राप्त नहीं कर सकते। इसीलिए तैत्तिरीय उपनिषद् ने साफ-साफ कह दिया–

**यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह।**

तै० उप०–२.४.१

इसी आशय को हिन्दी-कवियों ने अपने-अपने ढंग से व्यक्त किया है। तुलसीदास उस आत्मा ( ब्रह्म ) को मन और वाणी का विषय नहीं मानते और वे कह देते हैं—

**मन समेत जेहि जान न बानी।**

रा० च० मा० ३३१

सूरदास[1] भी उसे मन और वाणी के लिए अगम बतलाते हैं। दादू की बुद्धि का दैन्य इन शब्दों में व्यक्त हो जाता है—

**तुम हौ तैसे तुमही जानौ, कहा बापुरी मति मेरी।**
**मन थै अगम दृष्टि अगोचर, मनसा की गमि नाहीं॥**

दा० बा० प्र० १२६, पं० १४-१५

अर्थात् आप जैसे हैं उस भेद को आप ही जानते हैं। बेचारी मेरी यह बुद्धि उस रहस्य को समझने में असमर्थ है। मैं तो इतना भर कह सकता हूँ कि आप इन्द्रियों के अविषय तथा बुद्धि के क्षेत्र से परे हैं। इससे यह भी प्रकट होता है कि भक्त लोग परमात्मा को भाव से ही ग्रहण करते हैं। वे अपने सब भाव उसी को अर्पित कर देते हैं।

कोई तर्क और अनुमान आत्मा तक नहीं पहुँचा सकता। इसी भाव को व्यक्त करते हुए तुलसीदास ने मानस में कहा—

**तरकि न सकहिं सकल अनुमानी**

रा० च० मा०, पृ० ३३१

उपनिषदों ने भी आत्मा की प्राप्ति प्रवचन, मेधा और बहुत प्रकार के श्रवण से असंभव ही मानी है। इसीलिए मुण्डकोपनिषद् ने कहा है—

**नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो**
**न मेधया न बहुना श्रुतेन।**

मु० उप० ३-२-३

कबीर की मान्यता भी कुछ ऐसी ही है। वे पंडितों के तर्क-वितर्क में राम (आत्मा) के उपलाभ को नहीं देखते हैं और न वेद और कुरान में ही परमात्मा की स्थिति पाते हैं। इसीलिए वे कहते हैं—

१. देखिये सूरसागर (निर्णयसागर प्रेस) ...

"वेद कतेब ते रहहि निनारा"

क० ग्रं०पृ० २६६'११६

इसी आशय का उपदेश श्री कृष्ण ने गीता में अर्जुन को दिया है—

त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन ।

गीता—२ ४५

अर्थात् हे अर्जुन। वेद त्रिगुणात्मक विषयों से संपृक्त हैं। तू वेदों के इन विषयों से अलिप्त रह। बहुत से लोग यह ढोंग रचते हैं कि उन्होंने परमात्मा को प्राप्त कर लिया है, वे दंभी हैं। 'जो यह गीत गाता है कि वह आत्मा को जानता है, वह वस्तुतः उसे जानता ही नहीं है—

गाया तिनि पाया नहीं, अण गाया थै दूरि ।
जिनि गाया विसवास सूं तिन राम रह्या भरपूरि ॥

क० ग्रं० ५६.२१.

परमात्मा का लाभ केवल उसको होता है जिस पर उसका अनुग्रह होता है और उसे विश्वास से भजता है। इसीलिए तुलसीदास ने कहा है—

तुम्हरिहि कृपा तुम्हहि रघुनन्दन ।
जानहि भगत भगत-उर चन्दन ॥
सोइ जानइ जेहि देउ जनाई ।
जानत तुम्हहिं तुम्हहि होइ जाई ॥

रा० च० मा०

उपनिषदों की यही घोषणा है—

यमेवैष वृणुते तेन लभ्यस्तस्यैष
आत्मा विवृणुते तनूं स्वाम् ॥

मु० उप०—३.२.३

वह आत्मा स्वयंप्रकाशस्वरूप है। उसे चन्द्र-सूर्य के प्रकाश की आवश्यकता नहीं है समग्र जगत् उसी के प्रकाश से प्रकाशित होता है। जहाँ भौतिक प्रकाश की कोई गति नहीं; वहाँ उस सच्चिदानन्द की गति है—

जहां ऊगे सूर न चन्दा ।
तहां देख्या एक अनन्दा ॥

क० ग्रं०९८.३१

**आत्मा के दो रूपों की कल्पना**

वैदिक काल से ही भारत में आत्मा के दो रूप माने जाते रहे हैं। व्यष्टिरूप और समष्टिरूप। व्यष्टिरूप में उसे जीवात्मा तथा समष्टिरूप में परमात्मा, विश्वात्मा, ब्रह्म आदि नामों से अभिहित किया जाता है। जीवात्मा और परमात्मा के संबंध का निरूपण दर्शन-ग्रंथों का बड़ा रोचक प्रकरण रहा है। गीता में जीव को परमात्मा का अंश बतलाया है। अध्यात्म-रामायण ने भी इस संबंध की पुष्टि की है। श्वेताश्वतर उपनिषद् ने ईश्वर को सर्वज्ञ और सर्वशक्तिमान तथा

जीव को अल्पज्ञ और अल्पशक्ति कहा है किन्तु उसने दोनों को अजन्मा बतलाया है। "ईश्वर सब लोकों का धारण-पोषण करता है, वह सबका स्वामी और प्रेरक है और जीवात्मा इस जगत् के विषयों का भोक्ता बना रहने के कारण प्रकृति ( माया ) के अधीन हो उसके मोहजाल में फंसा रहता है। जब कभी वह ईश्वर को जान लेता है तब वह सब प्रकार के बंधनों से मुक्त हो जाता है—

\+ \+ भरते विश्वमीशः
अनीशश्चात्मा बध्यते भोक्तृभावा-
ज्ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः ॥

श्वेत० उप० १.८

तुलसीदास[1] ने भी जीव को ईश्वर का अंश बतलाया है। उपनिषद् के अनुरूप दोनों का भेद स्वीकार करते हुए वे कहते हैं—"एक राम ही सर्वज्ञ हैं जीव तो अल्पज्ञ ही है। यदि ईश्वर और जीव में एक-सा ज्ञान रहे तो दोनों में भेद ही क्यों हो? अभिमानी जीव माया के वश में है और गुणों की खान वह माया ईश्वराधीन है। जीव अनेक हैं और ईश्वर एक, जीव परवश है और ईश्वर स्ववश।"

ज्ञान अखंड एक सीतावर। मायावस्य जीव सचराचर।
जौं सबके रह ज्ञान एक रस। ईश्वर जीवहिं भेद कहहु कस।
मायावस्य जीव अभिमानी। ईसवस्य माया गुनखानी।
परवस जीव, स्ववस भगवंता। जीव अनेक एक श्रीकंता।

रा० च० मा० पृ० १०५१

परमात्मा और जीवात्मा का भेद असत् और अज्ञानकल्पित है। अज्ञान का नाश हो जाने पर आत्मा और परमात्मा के भेद का अभाव सिद्ध होता है—

विभेदजनकेऽज्ञाने नाशमात्यन्तिकं गते।
आत्मनो ब्रह्मणो भेदमसतं कः करिष्यति॥

वि० पु० ६.७.६.६

तुलसीदासजी ईश्वर और जीव के भेद को मिथ्या मानते है। यह भेद माया है, किन्तु हरिकृपा विना माया से मुक्ति नहीं मिलती और तब तक बना ही रहता है—

मुधा भेद जद्यपि कृत माया।
बिनु हरि जाइ न कोटि उपाया॥

रा० च० मा० पृ० १०५२
( का० ना० प्र० स० )

---

१. ईश्वर अंस जीव अविनासी।

रा० च० मा० उ० का०

ईश्वर के ज्ञान के बिना झूठ भी सत्य जैसा प्रतीत होता है, बिल्कुल उसी प्रकार जिस प्रकार कि रज्जु के पहचाने बिना भुजंग की प्रतीति होती ही रहती है और उसके जानने पर जगत् का भ्रम बंधन उसी प्रकार विलीन हो जाता है जैसे जगने पर स्वप्न का भ्रम—

झूठउ सत्य जाहि बिनु जाने ।
जिमि भुजग बिनु रजु पहिचानें।
जेहि जाने जग जाइ हेराई ।
जागे जथा सपन-भ्रम जाई ॥

रा० च० मा० ११४ १
( क० न० प्र० स० )

**जीव औरब्रह्म का अभेद**

उपनिषदों तथा परवर्ती वेदान्त ग्रन्थों में अनेक दृष्टान्तों द्वारा जीव और ब्रह्म का ऐक्य अभेद स्वीकार किया गया है । उनदृष्टान्तों से 'अभेदसूचक' अनेक सिद्धान्त उठ खड़े हुए हैं जिनमें मूलत: कोई विशेष अन्तर नही दीख पडता उनमे एक सिद्धान्त 'अनवच्छेदवाद' ( अभेदवाद ) है और दूसरा 'आभासवाद' या 'प्रतिबिम्बवाद' है । सन्तकवियों ने जीव और ब्रह्म के ऐक्य का पक्ष लिया है । कहीं कहीं सगुणकवियों ने भी जीवात्मा और परमात्मा का ऐक्य (अभेद) मान लिया है, परन्तु उनका झुकाव प्राय: भेद-सिद्धान्त की ओर ही रहा है ।

**अनवच्छेदवाद**

इस सिद्धान्त के अनुसार जीव को न तो ब्रह्म का अंश माना जाता है और न उसका रूपान्तर या विकार । शंकर 'नाकाशस्यादि' गौडपादीय कारिका पर भाष्य लिखते हुए कहते हैं कि घटाकाश परमार्थाकाश का न तो विकार है जैसे कि रुचकादि आभूषण सुवर्ण के, तथा फेन बुदबुद और हिम जल के भेद हैं । और न अवयव ही है जैसे कि शाखादि वृक्ष के अवयव हैं । उसी प्रकार जीव परमात्मा का किसी अवस्था में विकार या अवयव नहीं है—

नाकाशस्य घटाकाशो विकारावयवौ यथा ।
नैवात्मन ; सदा जीवो विकारावयवौ तथा ॥

मां० उप० (गीता प्रेस) अद्वैत प्रकरण
कारिका ७ शांकरभाष्य

अत. भेद-दृष्टि मिथ्या है ।

जीवात्मा परमात्मा का विकार नहीं है क्यो कि उपनिषदों के अनुसार ब्रह्म का चिन्मय स्वरूप निर्विकार है वह अद्वय, अव्यय, अक्षर और अनन्त है । ब्रह्म में किसी विकार को स्वीकार करने का अर्थ शुद्ध चित्स्वरूप में अनेकता तथा सभेदता को स्वीकार करना है । जो उचित नहीं है । अध्यात्म रामायण मे रावण को उसके स्वरूप का ज्ञान कराते हुए हनुमान जी कहते है- 'यह बिल्कुल सत्य है कि तुम्हारे आत्मस्वरूप में कोई विकार नहीं है क्यो कि अद्वितीय होने से उसमें विकार के लिए कोई अवकाश ही नही है । जिस प्रकार आकाश सर्वत्र होने पर भी

किसी पदार्थ के गुण दोष से लिप्त नहीं होता उसी प्रकार तुम देह में रहते हुए भी विकारों से लिप्त नहीं होते।[1]

जीवात्मा और परमात्मा में अवयवावयवी संबंध के निषेध द्वारा भी अनवच्छेदवाद का समर्थन किया गया है। ब्रह्म के शुद्ध चित्स्वरूप में जो देश कालातीत है अनेकता अथवा अंशांशी भेद के लिए कोई अवकाश नहीं है। उपनिषद् का कहना है कि उस स्वरूप में अनेकता देखने वाला ही मृत्यु के भ्रम में भटकता रहता है।

शंकर ब्रह्मसूत्र २.३. ४२-४४ पर भाष्य लिखते हुए बादरायण के मत को (जीव ब्रह्म का अभिन्न अंग माना जा सकता है) इस प्रकार समझाते है : जिस प्रकार घटाकाश तत्वतः महाकाश के सिवा और कुछ नहीं है, उसी प्रकार जीवात्मा परमात्मा के सिवा और कुछ नहीं है। घट के आकार-प्रकार तथा जीव की उपाधियाँ केवल अस्थायी अवरोध है। जब तक इनका अस्तित्व रहता है तब तक जीवात्मा और घटाकाश अपने पारमार्थिक स्वरूप से भिन्न दीखते है, परन्तु इनसे कारण में न तो कोई वास्तविक विभाजन सम्पन्न होता है और न उसके स्वरूप में कोई विकार ही आता है।[2]

इस मत को प्रगट करते हुए कबीर कहते हैं—घड़े के भीतर भी जल है और बाहर भी। घड़े के रहने तक ही भीतर और बाहर के जल में अन्तर दीख पड़ता है। उसके फूटने पर जल जल में मिल जाता है और अन्तर विलीन होने से अभेद ही की सिद्धि होती है। उसी प्रकार जीवात्मा और परमात्मा में अभेद सिद्धि होता है। भेद केवल उपाधियों के संयोग से भासित होता है, तत्त्व दृष्टि से कोई भेद नहीं है—

पंच तत्त अविगत थैं उतपनां, एकैं किया निवासा।
बिछुरे तत फिरि सहजि समानां, रेख रही नहीं आसा॥
जल मैं कुंभ कुंभ मैं जल है, बाहरि भीतरि पानी।
फूटा कुंभ जल जलहि समानां, यहु तत कथौ गियानी॥

क० ग्रं०, पद ४४

सूरदास[3] ने भी एक पद में इसी अभेद को प्रतिपादित किया है।

उपाधि संयोग से जीव दशा को प्राप्त होकर आत्मतत्त्व में कोई विकार अथवा अन्तर नहीं आता। जिस प्रकार अनेक वर्णों की गायों से एक ही दूध उपलब्ध होता है, उसी प्रकार अनेक रूपों में एक ही आत्मा व्याप्त है—

१. म० रा०—मु० कां० ४.१८
२. दे०, शंकरभाष्य : ब्र० सू० २.३. ४२-४४ तथा पंचदशी ६.२.३७
३. दे०, सूरसागर, पृ० ६६, पद ४ (निर्णयसागर प्रेस)

सोहं हंसा एक समान ।
काया के गुण आनहिं आन ॥
माटी एक सकल संसारा ।
बहुविधि भाँडे घड़ै कुँभारा ॥
पंच बरन दस दुहिये गाइ ।
एक दूध देखौ पतियाइ ॥
कहै कबीर संसा करि दूरि ।
त्रिभवननाथ रह्या भरपूर ॥

**प्रतिबिम्बवाद**

ब्रह्मसूत्र (२.३.४६) मे एक भिन्न मत (कम से कम ऊपर से भिन्न दीखने वाला) प्रस्तुत किया गया है । वहाँ जीव को ब्रह्म का प्रतिबिम्ब—बुद्धि की सात्विक उपाधि में परम चिति का प्रतिबिम्ब या आभास माना गया है । इस सिद्धान्त का प्रतिपादन उपनिषदों में भी मिलता है । हिन्दी साहित्य की भक्ति-शाखा में इस सिद्धान्त को पर्याप्त समर्थन मिला है । संतों और सगुणोपासकों ने ही नहीं, इसका समर्थन सूफी कवियों ने भी किया है । कबीर कहते हैं—

ज्यूं जल में प्रतिब्यंब त्यूं सकल रामहिं जाणीजै ।

क० ग्र० ५६.६

और नानक भी इस प्रतिबिंब को मानते हैं—

नानक एको रवि रहिआ अवरु न दूजा कोय ।
जलबिनु अपारु सुधोरु तई कीओ चरित अपार ॥

प्रा०. सं०, पृ० २०४

सूरदास ने अपना मत प्रतिबिंबवाद के पक्ष में इस प्रकार दिया है ।

चेतन घट घट है या भाई ।
ज्यों घट घट रवि प्रभा लखाई ॥

सूरसागर (निर्णयसागर प्रेस) पृ० ५३

**ब्रह्म और जगत्**

जगत् के सम्बन्ध मे जनमत कुछ भी हो उसकी सत्यता के संबंध में दार्शनिकों में तो प्रायः मतभेद ही रहा है । वेदान्त के मत से इस नानात्वमय जगत् का ब्रह्म से आविर्भाव हुआ है । हिन्दी के भक्ति-साहित्य में प्रायः यही मत अबाध गति से चला आया है । जगत् के आविर्भाव के संबंध में प्रश्न यह उठता है कि क्या वह परमात्मा का वास्तविक परिणाम (Real Transformation) है अथवा उसका केवल विवर्त (illusary projection) है—क्या स्रष्टा सृष्टि के रूप मे स्वयं परिणत हो जाता है अथवा शुद्ध, पूर्ण एवं अपरिवर्तनीय रूप में पृथक् रह कर इस असत् जगत् को उसी प्रकार प्रदर्शित करता रहता है जैसे जादूगर आकाश में अनेक असत् (मिथ्या) रूप प्रकट करता है, जो अज्ञ दर्शकों को धोखा देते हैं । प्रथम प्रश्न का उत्तर परिणामवाद मे और द्वितीय का विवर्तवाद में मिलता है । रामानुज, निम्बार्क, मध्व आदि भक्तों ने परिणामवाद का समर्थन किया है तथा शंकर और उनके अनुयायी अद्वैतियों ने विवर्तवाद का पक्ष लिया है ।

इसमें सन्देह नहीं कि परिणामवाद द्वारा स्रष्टा और सृष्टि के संबंध का व्यक्तीकरण बड़ी सरलता और स्वाभाविकता से हो जाता है! इस सिद्धान्त में नानात्वमय जगत् को परमात्मा की वास्तविक अभिव्यक्ति माना गया है। जिस प्रकार आभूषणों में नामरूपात्मक भेद होते हुए भी स्वर्ण एक ही रहा है, उसी प्रकार नामरूपात्मक जगत् के नानात्व में एक ही ब्रह्म व्याप्त है।

कटकमुकुटकर्णिकादिभेदैः
कनकभेदमपीष्यते यथैकम्।
सुरपशुमनुजादिकल्पनाभि-
र्हरिरखिलाभिरुदीर्यते तथैव ॥

विष्णुपुराण : ३. ७. १६

हिन्दी कवियों ने इस सिद्धान्त के अनुरूप अपने-अपने शब्दों में एक ही भाव व्यक्त किया है। अग्रदास का कहना है कि 'जगत् ईश्वर का ही रूप है':—

'जगत् ईश को रूप, वरण कहि कौन अधिक मति।'

रामध्यानमंजरी, छन्द ५७

सूरदास कहते हैं कि जिस प्रकार बुद्बुद का उपादान कारण जल है और उसी में वह लय भी हो जाता है, उसी प्रकार यह सब जगत् परमात्मा से उत्पन्न होता है और उसी में विलय भी हो जाता है—

ज्यों पानी में होत बुद्बुदा पुनि ता माहिं समाई।
त्योंही सब जग कुटुम्ब तुम ते पुनि तुम माहिं बिलाई॥

सूरसागर, पृ० ७६०, पं० ४-५

विद्यापति ने ब्रह्म और जगत् का संबंध 'सागर और लहर' के दृष्टान्त से व्यक्त किया है—

"तोहे जनमि पुनि तोहे समाओत,
सागर लहरि समाना।"

—विद्यापति पदावली: पृष्ठ ३१५ पं : १८-१६

कबीर इस सम्बन्ध को "जल और हिम" के दृष्टान्त से अभिव्यक्त करते हैं—

'पाणी ही ते हिम भया,
हिम ह्वै गया बिलाइ।'

कबीर ग्रंथावली : १३-१७

अन्यत्र 'मिट्टी और घड़े' के दृष्टांत से भी वे यही भाव पुष्ट करते हैं—

माटी एक सकल संसारा,
बहु विधि भांडे घड़ै कुंभारा।

रैदास इसी संबंध को 'कनक अलंकार' और 'पाहन प्रतिमा' के दृष्टांत से समझाते हैं—

'अहै एक पै भ्रम से दूजो,
कनक अलंकृत जैसे ।'

—रैदास बानी, पृ० २६

विवर्तवाद के मानने वाले जगत् को ब्रह्म की ऐन्द्रजालिक शक्ति माया से उत्पन्न, असत् एव मिथ्यामात्र मानते हैं। ड्यूसेन अपने 'सिस्टम आफ वेदान्त' मे कुछ प्रचलित दृष्टातो द्वारा विवर्तवाद को समझाते हुए लिखते हैं—"यदि अज्ञानवश किसी वस्तु को विभक्त समझ लिया जाय तो वह विभक्त नही हो जाती। यदि सदोष दृष्टि के कारण दो चन्द्र दीख पड़ें तो चन्द्र का द्वित्व सिद्ध नही होता। यह नानानामरूपात्मक दृश्यमान जगत् जिसे न तो 'है' कह सकते हैं और न 'न—है' ही कह सकते हैं, अज्ञान पर आश्रित है। इससे परम सत्य की सत्ता मे कोई विकार या परिवर्तन नही होता जिस प्रकार सर्प की प्रतीति से रज्जु की सत्ता मे कोई विकार या परिवर्तन नही होता। जिस प्रकार मनुष्य स्वप्न मे नाना रूप उत्पन्न कर लेता है, किन्तु वह एक एव अद्वय ही रहता है, अथवा जिस प्रकार जादूगर अपने स्वभाव को बिना बदले हुए ही हाथी-घोड़े आदि दिखा देता है, उसी प्रकार सृष्टि का नानात्व ब्रह्म के एकत्व में निष्पन्न होता है, किन्तु उससे ब्रह्म की एकता बाधित नही होती।"[1] कहने का तात्पर्य यह है कि "मनुष्यों द्वारा जो कुछ सुना, देखा या स्मरण किया जाता है वह सब स्वप्न-मनोरथ के समान असत् ही है।"

तुलसीदास उक्त सिद्धान्त के अनुरूप ब्रह्म और जगत् का सबंध व्यक्त करते हुए कहते हैं—"उसके (परमात्मा के) ज्ञान के बिना झूठ भी सत्य प्रतीत होता है, ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार कि रज्जु के ज्ञान के बिना असत् भुजंग की प्रतीति होती है। उसका ज्ञान हो जाने पर जगत् उसी प्रकार नहीं रहता जिस प्रकार जगने पर स्वप्न-भ्रम नहीं रहता।"

झूठेउ सत्य जाहि बिनु जाने ।
जिमि भुजंग बिनु रजु पहिचानें ॥
जेहि जाने जग जाइ हिराई ।
जागे जथा सपन भ्रम जाई ॥

—रामचरितमानस, पृ० ११४

सूरदास इसी भाव को प्रकट करते हुए कहते हैं—"यह संसार स्वप्न के दृश्यो के समान है। जैसे नेत्र खुलने पर वे दृश्य नहीं रहते वैसे ही ज्ञान होने पर संसार विलीन हो जाता है":—

जैसे स्वप्ने सोइ देखियैं तैसे यह संसारि ।
जात बिलैहै छनकमात्र में उघरत नैन किंवारि ॥

—सूरसागर, पृ० ४७, पद ३१

रैदास स्रष्टा और सृष्टि में 'बाजीगर और बाजी' का सा सबंध बतलाते हुए कहते हैं: 'बाजी झूठी है, परन्तु बाजीगर सत्य है—'

1. ड्यूसेन : सिस्टम आफ वेदान्त, पृ० ३७३–२७५

"बाजी झूठ साँच बाजीगर।"

—रैदास बानी, पृ० ७, पं० ४

जैसे नट अनेक बाजी दिखाता हुआ भी बाजी के अनेक रूपों में परिवर्तित नहीं होता, उसी प्रकार ब्रह्म अपनी माया-शक्ति से जगत् के नाना रूपों को प्रकट करता हुआ भी अद्वैत ही रहता है—

"जथा अनेक वेष धरि, नृत्य करइ नट कोइ।
सोइ सोइ भाव देखावइ, आपु न होइ न सोइ॥"

—रामचरितमानस, पृ० १०४६

तथा

"भाई रे बाजीगर नट खेला। ऐसे आपै रहै अकेला॥

—दादूबानी भाग २, पृ० १३०, पं० ४

तुलसीदास ब्रह्मरूप से जगत् की प्रतीति न होने का कारण अज्ञान मानते हैं। जैसे आँख पर अँगुली लगाकर देखने वाले को दो चन्द्र दीख पड़ते हैं, उसी प्रकार अज्ञानी को ब्रह्म में अनेकता भासित होती है—

निज भ्रम नहिं समुझहिं अग्यानी।
० ० ० ० ०
चितव जो लोचन अंगुलि लाये।
प्रगट जुगल ससि तेहि के भाये।

—रामचरितमानस, पृ० ११८

परिणामवाद और विवर्तवाद, दोनों सिद्धान्त ब्रह्म को कारण मानते हुए एक ही बिन्दु पर मिलते हैं। उनका अन्तर ब्रह्मविषयक नहीं है, जगत्‌विषयक है। एक (परिणामवाद) जगत् को सत्य मानता है, दूसरा (विवर्तवाद) असत्य मानता है, परन्तु परिणामवाद भी जगत् को नाम-रूप के आधार पर सत्य नहीं मानता; सत्य मानता है वह उसे उसके उपादान के आधार पर। दोनों सिद्धान्तों में ब्रह्म को सत्य माना गया है। इसी भाव पर हमारे कवियों का ध्यान रहा है। वे जगत् के संबंध में इतने सतर्क नहीं दीख पड़ते जितने ब्रह्म के विषय में। यही कारण है कि वे दोनों सिद्धान्तों के बीच में विचरते से जान पड़ते हैं।

इस नामरूपात्मक जगत् की प्रतीति अज्ञान के कारण होती है। अज्ञान के मूल की खोज दार्शनिकों ने माया में की है जो सत्य को भी छिपा लेती है। शंकराचार्य से

माया

पूर्व के ग्रंथों में भी माया का उल्लेख आता है, किन्तु शंकर ने उसका प्रयोग विशेष अर्थ में किया है। उन्होंने जगत् की प्रतीयमानता का मूल माया में खोज निकाला है। हिन्दी कवियों ने 'माया' शब्द का प्रयोग उदारतापूर्वक अविरल अर्थ में किया है। तुलसीदास 'माया को राम की दासी' कहते हैं—

'सो दासी रघुवीर कै'

—रामचरितमानस, पृ० १०४५

कबीर उसे 'रघुनाथ की' कहकर उनकी शक्ति की ओर संकेत करते हैं—

'तू माया रघुनाथ की'

अध्यात्मरामायण में भी माया को राम की शक्ति कहा गया है।[1] तुलसीदास ने माया के दो भेद, विद्या और अविद्या, माने हैं—

तेहि कर भेद सुनहु तुम्ह सोऊ।
विद्या अपर अविद्या दोऊ ॥

—रामचरितमानस, पृ० ६६७

विक्षेप और आवरण उसके दो कार्य हैं। एक कार्य सर्जनात्मक है दूसरा भ्रमात्मक। वस्तु दृष्टि से उसमें सृजन-शक्ति है, किन्तु आत्मदृष्टि से वह मिथ्या है। अविद्यारूप में माया आवरण करती है और असत्य द्वारा सत्य को छिपाती है। वह अत्यन्त दुष्ट और दुःखरूप है। वशीभूत होकर जीव भवकूप में पड़ा रहता है। विद्या माया की विक्षेप-शक्ति है। उसका गुणों पर अधिकार है। वही जगत् की रचना करती है। वह प्रभु की प्रेरणा से काम करती है, क्योंकि उसमें स्वबल नहीं है—

एक दुष्ट अतिसय दुखरूपा।
जा बस जीव परा भवकूपा ॥
एक रचइ जग गुन बस जाके।
प्रभु प्रेरित नहिं निज बल ताके ॥[2]

—रामचरितमानस, पृ० ६६७

मैं-मेरा, तू-तेरा यह सब माया है। जहाँ तक मन और इन्द्रियों की पहुँच है, उस सबको माया की परिधि समझिये—

मैं अरु मोर तोर तैं माया।
गो गोचर जहँ लगि मन जाई।
सो सब माया जानेहु भाई।

—रामचरितमानस, पृ० ६६७

तुलसीदास संसार को माया-संभव कहते हैं—

'मम माया संभव परिवारा।'[3]

—रामचरितमानस, पृ० १०५६

१. 'त्वदाश्रया त्वद्विषया माया ते शक्तिरुच्यते',

अध्यात्मरामायण, अरण्यकाण्ड, ३.२०

२. तुलना कीजिये, अध्यात्मरामायण, अरण्यकाण्ड, ४.२२-२४

३. तुलना कीजिये, अध्यात्मरामायण, अरण्यकाण्ड, ३.२१

केशवदास संसार को माया ही का दूसरा नाम बतलाते हैं। वह अज्ञानजन्य है, उसकी सब कथा स्वप्निल है—

'संसृति नाम कहावति माया।
जानहु ताकहँ मोह की जाया।
× × ×
स्वप्न समान कथा सब ताकी।'[1]

—विज्ञान गीता (केशव पंचरत्न), पृ० १६०

त्रिगुणात्मिका होने से वह त्रिगुण क्षेत्र में ही कार्य करती है—

"माया को त्रिगुणातम जानो।
सत रज तम ताको गुण मानो।"[2] —[स]ूरसागर, ४.१४

वही पंचतत्त्व की भी जननी है।[3] वह बड़ी विषम और अज्ञेय है।[4]

स्वयं ब्रह्माश्रित होते हुए भी माया जगत् का कारण है। इस प्रकार उसे दासता और स्वामिता दोनों प्राप्त हैं : दासता परमात्मा की तथा स्वामिता जीवों की—

'माया बस्य जीव अभिमानी।
ईस बस्य माया गुनखानी।' —रामचरितमानस, पृ० १०५२

जीव और ब्रह्म के बीच में अन्तर डालने वाली माया ही है। जब ज्ञान के प्रकाश से अज्ञान-अन्धकार विनष्ट हो जाता है, तब माया भी विलीन हो जाती है और जीव मिथ्या बन्धन से मुक्त हो जाता है:—

आतम अनुभव सुख सु प्रकासा।
तब भव मूल भेद भ्रम नासा।[5] —रामचरितमानस, पृ० ११००

कर्म-सिद्धान्त

क्या हम कष्टों से व्याकुल नहीं होते ? क्या हम दुःख से बचना नहीं चाहते ? अवश्य, हम व्याकुल होकर उनसे बचना चाहते हैं, किन्तु उनसे बचें कैसे ? कब तक कर्मजाल में हम फंसे रहेंगे, हमें दुःख से मुक्ति नहीं मिल सकती ? विश्व में कर्म ही प्रधान माना गया है। जो जैसा करता है वैसा फल पाता है:—

करम प्रधान विश्व करि राखा।
जो जस करइ सो तस फल चाखा।[6] —रामचरितमानस, पृ० ५५५

---

१. तुलना कीजिये, अध्यात्मरामायण, अरण्यकाण्ड, ३.२२-२५
२. तुलना कीजिये, गीता, १४.१५
३. देखिये, रैदासबानी, पृ० ४०, पं० १८ :
तुलना कीजिये, अध्यात्मरामायण, अरण्यकाण्ड, ३. २२-२५
४. कबीर-ग्रंथावली, १६३. १६२
तुलना कीजिये, गीता ७.४२ : "दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया।
५. तुलना कीजिए, गीता ५.१६
६. तुलना कीजिए, गीता ५.१६ : अवश्यमेव भोक्तव्यं" ........आदि
तुलना कीजिए, छांदोग्य उपनिषद् ३.१४.१

सुख-दुःख कहीं बाहर से नहीं आते, वे हमारे कर्मों से ही बनते हैं—

(क) 'जैसे कर्म लहो फल तैसे ।'

—सूरसागर, पृ० २६२७

(ख) काहु न कोउ सुख दुख कर दाता ।
निज कृत करम भोग सब भ्राता ।

—रामचरितमानस, पृ० ४३२

अपने कर्मों को अच्छा मानकर हम उन्हीं मे फँसते चले जाते हैं—

'अपन करम बर मानिकै, आपु बँधेउ सब कोइ ।'[१]

—तुलसी सतसई, ६.५८२

कर्म बन्धन की रज्जु है ।[२] जन्म-जन्मान्तरो मे भी उनसे पीछा नहीं छूट पाता । पुनर्जन्म हमारे कर्मों का ही फल है ।[३] हम कठपुतली के समान कर्म के हाथो मे नाचते रहते है ।[४] सुख-दुःख कायिक (Physical) अनुभूतियाँ हैं, आत्मा उनसे मुक्त है ।[५] कर्म की कीच अज्ञान के मार्ग मे पडती है । वह केवल जड देह को, जिसका जीव से संबध है, लिप्त कर सकती है । शुद्ध, बुद्ध, चित्स्वरूप आत्मा कर्मो ( शुभाशुभ, दोनो ) से बाधित नही होता । कर्म हमारे हाथ मे होते हुए भी, उनके फल पर हमारा अधिकार नहीं है ।[६] अज्ञान का निवारण होने पर कर्म-बन्धन नष्ट हो जाता है और जीव अपने शुद्ध आनंद-स्वरूप को प्राप्त कर लेता है । यही परमावस्था है, यही मुक्ति है । स्वरूप ज्ञान होने पर फिर कर्म नही बनते ।[७]

---

१. सूरसागर, पृ० ४०, पं० ७.८

जन्म जन्म बहु कर्म किये है, तिनमे आप बधायो ।

तुलना कीजिए—मैत्रायणी उपनिषद्, ३.२

२. प्राणसगली, पृ० २०६ पं० ३ : 'कर्म बंधन की जेवरी'

तुलना कीजिए, विष्णु पुराण, ६ ७.१६

३. सूरसागर, पृ० ६६, पद ४ :

'जिय करि कर्म जन्म बहु पावै फिरत फिरत बहुतै श्रम आवै ।

तुलना कीजिए, अध्यात्म रामायण, युद्ध काड, ३.२२

४. रहीम : ज्यों नाचत कठपूतरी, करम नचावत गात ।

५. देखिए, सूरसागर, पृ० ६६, पद ४ : हर्ष शोक तनु को व्यवहार ।
जैसो करे सो तैसो लहै ।
सदा आतमा न्यारो रहै ।

६. रामचरितमानस, पृ० ४२० :

'सुभ अरु असुभ करम अनुहारी । ईसु देइ फल हृदय विचारी ।

तुलना कीजिए, गीता : कर्मण्येवाधिकारस्तु मा फलेषु कदाचन ।

७. रामचरितमानस, पृ० १०६१ :

" कर्म कि होहिं स्वरूपहिं चीन्हे"

तुलना कीजिये, गीता, ४.३७

आत्मा के आनंदमय रूप की अनुभूति, जो अज्ञानजन्य दुःख-सुख की कल्पना के कारण असंभव बनी हुई है, मुक्ति (मोक्ष) कहलाती है।[1] ज्ञान द्वारा अज्ञान का विनाश होने पर आत्मा अपने शुद्ध आनन्द-स्वरूप को प्रकट करता है।[2] जब तक मन में विकार रहते हैं तब तब संसार से छुटकारा नहीं मिलता—

मोक्ष

जब लगि मनहिं विकारा। तब लगि नहिं छूटै संसारा।[3]

—कबीर-ग्रंथावली, १७८.२६३

ज्ञान के प्रकाश से मोह-तम के मिट जाने पर ही आत्मा का अद्वय रूप प्रकट होता है—

जब मैं था तब हरि नहीं, अब हरि हैं मैं नाहिं।
सब अंधियारा मिट गया, जब दीपक देख्या मांहिं।[5]

—कबीर-ग्रंथावली: १५.३५

अत: आत्मज्ञान (ब्रह्मज्ञान) ही को मोक्ष कहते हैं।[4]

मुक्ति वह अवस्था है जिसमें जगत् का वस्तु-रूप आत्म-रूप में दीख पड़ता है—

जब थैं आतम तत्त विचारा

× × ×

व्यापक ब्रह्म सबनि में ऐकै, को पंडित को जोगी।

× × ×

इनमें आप आप सबहिन में, आप आप सूं खेलै।"

—कबीर-ग्रंथावली १५०.१८६

---

१. देखिये, रामचरितमानस, उत्तर कांड :
आतम अनुभव सुख सु प्रकासा। तब भव मूल भेद भ्रम नासा।
तुलना कीजिये, कठोपनिषद, २.३.१५
यदा सर्वे प्रभिद्यन्ते हृदयस्येह ग्रन्थयः
अथ मर्त्योऽमृतो भवत्येतावद्ध्यनुशासनम्।

२. देखिये, बृहदारण्यकोपनिषद्, ३.६.२८ : 'विज्ञानमानन्दं ब्रह्म'

३. तुलना कीजिये, योगवासिष्ठ मुमुक्षव्यवहार प्रकरण, २.५

४. तुलना कीजिये, मुंडकोपनिषत्, ३.८

५. जानत तुम्हहि तुम्हहि होई जाई। रामचरितमानस, पृ० ४६४
तुलना कीजिये, 'स यो ह वै तत्परं ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति,
—मुंडकोपनिषत् : ३.६

६. तुलना कीजिये, ज्ञाते द्वैतं न विद्यते, उद्धरण, इंडियन फिलासफी (रा० कृ०) पृ० ६३७

वास्तव में मुक्ति वस्तुपरक परिवर्तन नहीं है। यहाँ सब इन्द्रियजन्य स्वपर-भेद विलीन हो जाता है। देश-काल से, जन्म-मरण,सुख-दुख आदि से अवकाश मिल जाता है और औपाधिक मल मिट जाते हैं।

"मम सो रूप जो सब घट जान।
मग्न रहै तजि उद्यम आन॥
अरु सुख दुख कछु मन नहिं लावै।
माता सो नर मुक्त कहावै॥"[1] —सूरसागर, पृ० ५२३.१२

इसी प्रकार—

आपा पर सम चीनिये तब मिलै आतम राम।

सगुण भक्तों ने मुक्ति के चार भेद[2] (सालोक्य, सामीप्य, सार्ष्टि और सायुज्य) माने हैं। उनमें श्रेणी-भेद है। भक्ति-गुणों के अनुरूप ही इनकी प्राप्ति होती है।[3] निर्गुण कवियो ने इन भेदो को स्वीकार नहीं किया, पर जीवन्मुक्ति में सगुण और निर्गुण दोनो प्रकार के कवियो की आस्था दीख पड़ती है।

जीवन्मुक्त वह है जो जीवित ही मुक्ति प्राप्त कर लेता है। वह सुख-दुःख के कारण अहंकार से छूट जाता है। भेद-दृष्टि मिट जाती है और सर्वात्मभाव आ जाता है। वह आसक्ति-हीन होकर निर्हेतुक कर्म करता है। केवल निर्हेतुक कर्मों का ही मुक्ति से सामंजस्य हो सकता है। सासक्ति कर्मों मे 'द्वित्व' की स्थिति आसक्ति के रहते हुए असम्भव है। जीवन्मुक्त कर्म-परिधि से बाहर रहता है।[4] इस मुक्ति की प्राप्ति सन्तसमागम, समता, सन्तोष और विचार के बिना नहीं हो सकती—

मुक्ति पुरी दरद्वार के चार चतुर प्रतिहार।
साधुन को सत्संग, सम अरु सन्तोष विचार॥ —रामचन्द्रिका, २५.६

बन्धन और मुक्ति मन की अवस्था हैं।[5] जब मन वासनामुक्त हो जाता है तभी मुक्ति से भेंट हो जाती है।

---

१. तुलना कीजिये, "स सर्वात्मभावः सर्वसंसारधर्मातीतब्रह्मत्वमेवम्"
शांडिल्यभक्ति, तै० उप० ३.१

२. देखिये सूरसागर, पृ० ६६३
तुलना कीजिये, अध्यात्मरामायण, उत्तरकाण्ड ७.६६

३. देखिये, शांकरभाष्य, ब्रह्मसूत्र, ३.४.५२

४. विज्ञानगीता, केशव पंचरत्न. पृ०२३८ तथा दादूबानी, पृ० ११४, प० १८.२१
तुलना कीजिये, योगवासिष्ठ, मुमुक्षुव्यवहारप्रकरण, २.८

५. देखिये, विज्ञानगीता, केशवपंचरत्न, पृ० ३४८
मन ही दीन्हीं गाठि प्रभु मन ही पै छुर भाउ।
तुलना कीजिये, गीता :
'मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः'